रहता है। उसके मन की आशाकांक्षाएं पूरी भी नहीं होने पाती कि यह नश्वर जीव काल का ग्रास हो जाता है—

'मन की मिटी न तौ लौं आप ही मिटि रह्यो।'

ऐसे मूर्ख प्राणी को कवि चेतावनी देता है। कहता है, कि हे मनुष्य तूने खुद ही अपने आपको इस मकड़ी के जाले (माया) में फंसा रक्खा है। तू यह क्यों भूलता है कि तू ही सृष्टि का केन्द्र है और विधाता की विलक्षण और श्रेष्ठतम सृष्टि। तेरे अन्दर अशेष सामर्थ्य है फिर भी तू दीन होकर इन्द्रियों की दासता में क्यों पड़ा हुआ है? जरा उठ! और अपनी आंखों से अज्ञान का परदा हटा दे। कपट के दरवाजे खोलकर अपने ही अन्दर झांक, वहीं तुझे आत्मदर्शन होंगे और उसी आत्म दर्शन में सृष्टिदर्शन और ब्रह्मदर्शन सभी कुछ लब्ध होगा—

तेरे अधीन अधिकार तीनों लोक को,
सु दीन भयो क्यों फिरै मलीन घाट बाट हैं।
तो मैं जो उठन बोलि ताहि क्यों न मिलै डोलि,
खोलिए हिये में दिये कपट कपाट हैं॥

देव तत्त्वज्ञ होकर भी ज्ञान और वैराग्य की अपेक्षा प्रेम और भक्ति के कायल थे। ज्ञान और वैराग्य की महत्ता स्वीकार करते हुए भी उन्होंने प्रेम की लगन और भक्ति को ही महत्त्व दिया है—

शान्त रस सु निर्वेद वढ़ि, होत ज्ञान बैराग।
रीक्ष तुच्छ सुं है बिना प्रेम भक्ति की लाग॥

इसी प्रेम-पंथ का अनुधावन करते हुए उन्होंने श्याम रंग में समा जाने की अभिलाषा व्यक्त की है—'स्याम रंग ह्वै करि समान्यो स्याम रंग मैं।' ईश्वर के दिव्य और सर्वव्यापी स्वरूप के कायल होकर भी वे अपनी भक्ति के लिए उन्हें विराट् रूप-गुण-शील पुरुष के रूप में ही देखते हैं—

देव नभ मंदिर में बैठारचो पुहुमि पीठ,
सगरे सलिल अन्हवाय उमहत हौं।
सकल महीतल के मूल-फल फूल-दल,
सहित सुगंधन चढ़ावन चहत हौं।
अगिनि अनंत. धूप दीपक अनंत ज्योति,
जल थल अन्न दै प्रसन्नता लहत हौं।
ढारत समीर चौर, कामना न मेरे और,
आठौ जाम राम तुम्हें पूजत रहत हौं॥

इस प्रकार देव के काव्य में अनेकानेक भावभूमियों का प्रतिफलन हुआ है। वे जहाँ रीति-निरूपक ग्रंथों का प्रणयन कर रहे थे, राजगुरु और कवि-गुरु के आसन पर प्रतिष्ठित हो रहे थे वहीं शृंगारी काव्य-रचना के माध्यम से कवियों के मध्य भी अपने लिए सम्मानपूर्ण स्थान बना रहे थे। संसार में व्याप्त अनीति, अन्याय, असमानता, आडंबर, प्रपंच और दुराचरण के प्रति भी उनके अनेकानेक वक्तव्य उनकी सामाजिक एवं राजनीतिक सजगता के परिचायक हैं। उनकी अपनी वैयक्तिक सीमाएँ और समस्याएँ थीं जिनके कारण उन्हें भिन्न-भिन्न आश्रयदाताओं के यहाँ भटकना पड़ा और अवांछित राजप्रशस्ति भी करनी पड़ी; किन्तु उनकी वृत्तियाँ उदात्त थीं, वे स्वयं भी पर्याप्त प्रबुद्ध थे और जीवन के अंतिम चरण में पहुँचकर उनकी वृत्तियाँ भगवदुन्मुख हो गई थीं। काव्य-शिल्प के क्षेत्र में उनका प्रदेय असाधारण है, आलंकारिक प्रयोगों का कौशल तो उनमें असामान्य स्तर का है ही, आधुनिक काव्य की प्रतीक-योजना का अत्यंत सौष्ठवपूर्ण रूप भी उनमें देखा जा सकता है। इस तरह समग्र रूप से यह तथ्य स्वीकार करना पड़ेगा कि देव हिन्दी के महत्त्वपूर्ण कवि थे।

## रूप-सौन्दय

देव मैं सीस बसायो सनेह कै भाल मृगम्मद बिंदु कै भाख्यौ ।
कंचुकी मैं चुपर्‌यौ करि चोवा लगाइ लियौ उर सों अभिलाख्यौ ।
कै मखतूल गुहे गहने रस मूरतिवंत सिंगार कै चाख्यौ ।
साँवरे लाल को साँवरौ रूप, मैं नैनन में कजरा करि राख्यौ ।।१।।

रूप के उपभोग की वासना यहाँ पर अत्यन्त प्रगाढ़ रूप में देखी जा सकती है। साँवरे लाल के साँवरे रूप को कंचुकी में चोवा के रूप में चुपड़ना और उसे वक्ष में भर लेना, शृंगार के रूप में उसका आस्वाद लेना, नयनों में उसके श्यामल रूप का अंजन लगाना तीव्रतम ऐन्द्रिक आसक्ति का ही प्रमाण है। मृगम्मद—कस्तूरी। कै मखतूल—काले रेशम की डोरी बना करके। प्रिय के परम स्पृहणीय रूप को नाना भाव से इन्द्रियगत किया गया है। अलंकार—मालोपमा, रूपक। प्रेमिका ने प्रिय के श्यामल रूप को अपने अंग-प्रत्यंग में समेट लिया है। प्रिय के श्याम वर्ण के प्रति उसका उन्मेष असाधारण है।

देव न देखति हौं दुति दूसरि देखे हैं जा दिन ते यदु भूप में ।
पूरि रही री वही पुर कानन कानन आनन ओप अनूप में ।
ये अँखियाँ सखियानि निहारिये जाइ मिली जलबुंद ज्यों कूप में ।
कोटि उपाइन पाइये फेरि समाय गई व्रजराज के रूप में ।।२।।

रूप-वर्णन करते हुए प्रिय की अंगकांति पर दृष्टि विशेष रूप से निबद्ध है और रूप के प्रभाव का विशेष रूप से वर्णन किया गया है। प्रिय के रूप की चित्तहारिणी शक्ति अद्वितीय है। उसी की आवाज़ हमारे कानों में छायी हुई है और उसकी मुख की आभा जैसी आभा कहीं दिखाई नहीं देती। उसे देखकर मेरी आँखें मेरे बस में नहीं हैं। वे तो बस रंगराय के रूप में जाकर समा गई हैं। इन शब्दों में प्रेमिका (गोपिका) अपने प्रिय का रूप बखान कर रही है अलंकार—उदाहरण।

अनुराग के रंगिन रूप तरंगनि अंगनि ओप मनौ उफनी ।
कवि 'देव' हिये सियरानी सबै सियरानी को देखि सुहाग सनी ।
बर धामनि बाम चढ़ी बरसैं मुसुकानि सुधा घनसार घनी ।
सखियान के आनन-इंदुन ते अँखियान की बंदनवार तनी ।।३।।

सीता के रूप का अत्यंत मोहक वर्णन है—सीता जो अपने रूप की तरंगों और अंग की कांति से अत्यंत आभामयी हैं उन्हें राम के साथ आया हुआ देखने के लिए सखियों की आँखों की बंदनवार-सी तन जाती है। छंद के अंतिम चरण की उक्ति में असाधारण रमणीयता है। रूप की तरंगों वाली उक्ति घनानन्द का स्मरण कराती है—'अंग अंग तरंग उठै दुति की परिहै मनो रूप अबै धर च्वै।' अलंकार—यमक और रूपक।

फटिक सिलानि सो सुधार्‌यौ सुधा मंदिर,
उदधि दधि कौ-सो अधिकोई उमँगै अमंद ।
बाहेर ते भीतर लौं भीति न दिखैए 'देव',
दूध कैसो फेनु फैलो आँगन फरस बंद ।
तारा-सी तरुनि तामें ठाढ़ी झिलमिल होति
मोतिन की जोति मिली मल्लिका कौ मकरंद ।
आरसी से अंबर में आभा-सी उज्यारी लागै
प्यारी राधिका कौ प्रतिबिंब सो लगत चंद ।।४।।

उज्ज्वल परिवेश में राधिका की उज्ज्वलता का यह चित्र हिन्दी-काव्य में अद्वितीय है। सुधा (अमृत या चूने) की सफेदी वाला प्रासाद हो, उसमें स्फटिक-शिलाओं का उज्ज्वल फर्श हो, दधि-समुद्र सा तरंगित आनन्द हो। फर्श पर दुग्ध-फेन की सी शुभ्रता हो। उसमें मोतियों की आभा और जुही की सुरभि से प्रकाशित और सुरभित तारे के समान तरुणी (राधा) खड़ी झिलमिला रही हो। ऐसी दिव्योज्ज्वल रूप-छवि है राधा की। रजत आकाश में राधिका की इसी पारिवेशिक धवलता की आभा छिटकी हुई है और आकाशीय चंद्रमा इसी राधिका का प्रतिबिंब-सा लगता है। राधिका का यह माहात्म्य-कथन और उसकी धवल दीप्ति का ऐसा उत्कर्षपूर्ण प्रत्यंकन विरल है। उपमानों के निरादृत होने के कारण उपमाओं के साथ-साथ प्रतीप का भी विधान देखा जा सकता है।

कातिक पून्यो की राति ससी दिसि पूरब अंबर मैं जिय जान्यौ।
चित्त भ्रम्यौ पुमनिंदु मनिंदु फनिंदु उठ्यौ भ्रम ही सों भुलान्यौ।
देत कछू बिसवास नहीं, सोइ पुंज प्रकास अकास मैं तान्यौ।
रूप-सुधा अँखियान अँचै निहचै मुख राधिका को पहिचान्यो ।।५।।

पुमनिंदु—पूर्णेन्दु, पूर्णिमा का चन्द्रमा। मनिंदु फनिंदु—चंद्रकान्त-सी मणि धारण करने वाला सर्प। अँचै—पीकर। निहचै—निश्चय। कृष्ण को कार्तिक-पूर्णिमा के दिन राधिका का पूर्णेन्दु-सा मुख देखकर पहले तो चन्द्रमा का भ्रम हुआ, किन्तु बाद में मणिजटित केश-पाश देखकर भ्रम छिन्न हो गया और उनके रूप की सुधा पीकर तो निश्चय ही हो गया कि यह चन्द्रमा नहीं, राधा है। अलंकार—भ्रान्तिमान और व्यतिरेक।

राधे के रूप निहारि सबै कवि मूक भये उपमा नहिं आवै।
को करि कुंभनि केहरि कीर री कुंद कली कदलीन गनावै।
कंचन कंचन कीन्हो अकंचन को चित चंपक चोप बढ़ावै।
देव जू निंदित इंदीवरै सब इंदिरा इंदु न आदर पावै ।।६।।

राधिका के रूप का वर्णन आलंकारिक शैली में किया गया है। सारे उपमानों को लज्जित कराया गया है तथा राधिका के रूप को सर्वोपरि ठहराया गया है। अलंकार—प्रतीप और रूपकातिशयोक्ति।

आई हौं देखि वधू इक देव सु देखत भूली सबै सुधि मेरी।
राख्यौ न रूप कछू बिधि के घर ल्याई है लूटि लुनाई की ढेरी।
एरी अबै वह ऐवै है बैस मरेंगी महा विष घूंटि घनेरी।
जे जे गनी गुनआगरि नागरि ह्वै हैं ते वाके चितौत ही चेरी ।।७।।

राधिका के रूप का वर्णन है जो विधाता के यहाँ से सारे का-सारा लावण्य लूट कर ले आई है और जिसे देखकर देखने वाला अपना होश खो बैठता है। संसार में जो-जो भी चतुर स्त्रियाँ गुणी और रूपवती कही जाती हैं, उसे देख लेने पर उसकी दासी हो जायेंगी।

त्रिवली तिरगनि निकट नाभि ह्रद तट
रोमराजी वन धँसि मुकत अन्हात हैं।
नेह नगरी मैं गुन गेह उर ऊँची पौरि
देव कुच कंचन के कलस लखात हैं।
लोचन दलाल ललचावत बटोहिन कौ
लाल चलि देखौ लाल मोलनि लहात हैं।
जोवन बजार बैठ्यौ जौहरी मदन सब
लोगनि को हीरा वाके हाथ ह्वै बिकात हैं ॥८॥

नायिका से रूप-सौन्दर्य का वर्णन आलंकारिक पद्धति पर किया गया है। अलंकार—सांगरूपक, विरोधाभास।

आगे आगे आसपास फैलति विमल बास
पीछे पीछे भारी भीर भौंरनि के गान की।
तातें अति नीकी किंकिनी की झनकार होति
मोहिनी है मानो मन मोहन के कान की।
जगमग होति जात जोति नवजोवन की
देखे गति भूले मति देव देवतान की।
सामुहे गली के जु अली के संग भली भाँति
चली जाति देखो वह लली वृषभान की ॥९॥

यहाँ पर राधिका के सौन्दर्य का—उसकी अंगगत सुवास का, उसकी गति की नादात्मकता का, उसके यौवन की जगमगाहट का—वर्णन किया गया है। इस सौन्दर्य-वर्णन का वैशिष्ट्य निरलंकृत होने में है।

तेरी सी बेनी है स्याम अमा अरु तेरीयै बैनी है स्याम अमा सी।
पूरनमासो सो तू उजरी अरु तोसी उज्यारी है पूरनमासो।
तेरो सो आनन चंद लसै तुअ आनन मैं सखि चंद समासी।
तोसी बधू रमनीय रमा कवि देव है तू रमनीय रमा सी ॥१०॥

यहाँ पर नायिका का सौन्दर्य वर्णित हुआ है। सौन्दर्य-वर्णन के संदर्भ में उसकी वेणी की श्यामता, उसके अंग की धवलता, उसके मुख की शोभा-सम्पन्नता और सब मिलाकर उसकी रमणीयता का वर्णन किया गया है। अलंकार—उपमेयोपमा।

मंदहास चंद्रिका कौ मंदिर बदन चंद
सुन्दर मधुर बानि सुधा सरसाति है।
इंदिरा के ऐन नैन इंदीवर फूलि रहे
विद्रुम अधर दंत मोतिन की पाँति है।
ऐसो अदभुत रूप भावती को देखौ देव
जाके बिनु देखे छिन छाती न सिराति है।
रसिक कन्हाइ बलि पूछन हौं आई तुम्हैं
ऐसो प्यारी पाइ कैसें न्यारी राखी जाति है ॥११॥

नायिका का रूप-वर्णन करते हुए नायक के चित्त में नायिका के स्थान का संधान किया गया है। पूछा गया है कि ऐसी प्यारी प्रिया से पृथक् कैसे रहते बनता है? इस छंद के प्रथम और द्वितीय चरणों में रूपक अलंकार है।

कौन के होइ न ही मैं हुलास सु जा त सबै दुख देखत ही दवि।
जाहि लखे बिलखे यहि भाँति परै मनु सौति सरोजनि पै पवि।
याही तें प्यारी तिहारी मुखद्युति चंद समान बखानत हैं कवि।
आनन ओप न होत मलीन पै छीन है जाति छपाकर की छवि ॥१२॥

नायिका की रूप-छवि का वर्णन करते हुए कमल को उसके सामने निस्तेज बताया गया है तथा चन्द्रमा को प्रभाहीन। अलंकार—व्यतिरेक।

गंग-तरंगिनि बीच बरंगनि ठाढ़ी करैं जपु रूप उदोती।
'देव' दिवाकर की किरनैं निकसैं बिकसैं मुख पंकज जोती।
नीर भरी निचुरैं अलकैं छिटकैं छटकैं मनो माँग ते मोती।
बिज्जुली से झलकैं लपटैं कन कज्जल-से अँग उज्जल धोती ॥१३॥

गंगी की लहरों में स्नान करने बाद पूजा करती हुई रूपवती स्त्री का यहाँ पर चित्रण हुआ है। उसकी अंग-कांति, जल से भरी हुई केशराशि आदि का बहुत ही जीवंत चित्रण हुआ है। अलंकार—उपमा, उत्प्रेक्षा।

केस भाल भृकुटि नयन श्रुति औ कपोल,
नासिका अधर दंत चिबुक बिचारियै।
कंठ कुच नाभी त्रिवली औ रोमावली कटि,
भुज कर जानु पग प्यारी के निहारियै।
कुहू तम चंद चाप खंजन कनक पुट
पत्र सुक बिंब मोती चंपकली वारियै।
कंबु निंबु कूप नदी सैवाल मृनाल लता
पल्लव कदलि कंज चेरे करि डारियै ॥१४॥

इस छंद में नायिका का सौन्दर्य वर्णित है तथा उसके अंग-अंग के लिए यथाक्रम उपमान उपस्थित किये गये हैं। अलंकार—प्रेय और क्रम।

केवली समूढ़ लाज ढूंढ़त ढिठाई पैये,
चातुरी अगूढ़ गूढ़ मूढ़ता के खोज हैं।
सोभा सील भरत अरति निकरत सब
मुरि चले खेल पुरि चले चित्त चोज हैं।
हीन होति कटि तट पीन होत जघन,
सघन सोच लोचन ज्यों नाचत सरोज हैं।
जाति लरिकाई तरुनाई तन आवत सु
बैठत मनोज देव उठत उरोज हैं ॥१५॥

केवली—ब्रह्मात्म-ज्ञानी, मुक्ति का अधिकारी साधु; मुक्ति, जन्म-पत्री। चोज—मनोरंजक, चमत्कारपूर्ण उक्ति, सुभाषित, हँसी-ठट्ठा, विशेषतः व्यंगपूर्ण उपहास। अलंकार—परिवृत्त।

दूध सुधा मधु सिंधु गँभीर ते, हीर जुपै नग भीर लै आवैं ।
बाल प्रवाल पला मिलि कै मन-मानिक मोतिन जोति जगावैं ।
लै रजनीपति बीच बिरामनि, दामिनि दीप समीप दिखावैं ।
जो निज न्यारी उज्यारी करै तब प्यारी के दंतन की द्युति पावैं ।।१६।।

यहाँ पर नायिका की दंत-दीप्ति का वर्णन किया गया है। कवि ने दुग्ध, सुधा और मधु के गंभीर सिंधु से हीरे और नाना भाँति के नगों (रत्नों) की भीड़ बुलवाई है; प्रवाल (मूँगा), माणिक्य और मोतियों की ज्योति जाग्रत कराई और चंद्रमा के बीच दामिनी की न्यारी उजियाली का विधान किया है। इतना सब असंभव जब सम्भव हो तब प्यारी (नायिका या राधिका) के दाँतों की चमकदार आभा प्रत्यक्ष हो सकती है। अलंकार—संभावना।

खंजन मीन मृगीन की छीनी दृगंचल चंचलता निमिखा की।
'देव' मयंक की अंक की पंक निसंक लै कज्जल-लीक लिखा की।
कान्ह बसी अँखियान विषे विसफूरति वीस बिसे बिसिखा की।
दीपति मैन-महीप लिखाई समीप सिखा गहि दीप-सिखा की ।।१७।।

इस छंद में नायिका के नेत्रों के बहुविध गुणों का वर्णन किया गया है। खंजन, मीन और मृग की चंचलता उसके नेत्रों ने छीन ली है; चंद्रमा के कलंक का काजल लगा रक्खा है; विषबुझे वाणों की मारकता उसने ले रखी है और दीपशिखा पास में रखकर उसके नयनों ने कामदेव की ज्योति (या दृष्टि) जला रखी है। बहुत ही सुन्दर, कल्पना-संवलित और समर्थ अलंकार-योजना की गई है इस छंद में। अलंकार—प्रतीप।

ये अँखियाँ बिनु काजर कारी अन्यारी चितै चित मैं चपटै सी।
मीठी लगैं बतियाँ मुख सीठिओ मूनैं नव मौतिन को दपटै सी।
अंगहू राग बिना अंग-अंग झकोरैं सुगंधन की झपटै सी।
प्यारी तिहारो ये एड़ि लसैं बिनु जावक पावक की लपटै सी ।।१८।।

नायिका के अंग-सौंदर्य का वर्णन करते हुए इस छंद में उसकी आँखों, बातचीत, अंग-गंध तथा एड़ियों का वर्णन किया गया है। चपटै—चिपकती हैं, आकर्षित करती हैं। सीठियो—सारहीन, निकम्मा, विरस भी। दपटै—झपटती है, डाँटती है। लपट—ज्वाला। जावक—महावर। अलंकार—छंद के प्रत्येक चरण में विभावना।

धार मैं धाय धँसी निरधार ह्वै जाय फँसी उकसी न अँधेरी।
री! अँगराय गिरी गहिरे गहि फेरे फिरी न घिरी नहिं घेरी।
'देव' कछू अपनों बस ना रस-लालच लाल चितै भई चेरी।
वेगि ही वूड़ि गई पँखियाँ अँखियाँ मधु की मँखियाँ भई मेरी ॥१६॥

अपनी तुलना मधुमक्खी से करते हुए प्रेमिका (भक्त या कवि) प्रिय (कृष्ण या ईश्वर) के दुर्निवार आकर्षण का संकेत कर रही है। प्रिय के रूप गुण इतने मधुर हैं कि उसकी तरफ जाकर गिरते ही बनता है। उसके गाढ़ प्रीति-रस से सिक्त होकर फिर लोकाभिमुख होने का प्रश्न ही नहीं उठता। अलंकार —उपमा।

भोर ही भोरे ही श्री वृसभानु के आयौ अकेलोई केलि भुलान्यौ।
देवजू सोवत ही उत भामती झीने महा झलकै पट तान्यौ।
आरस ते उघरी इक बाँह भरी छवि देखि हरी अकुलान्यौ।
मींड़त हाथ फिरै उमड़ यौ-सो मड़ो व्रज बीच फिरै मँड़रान्यौ ॥२०॥

उपभोगमूलक और वासनामयी सौंदर्यानुभूति के बहुतेरे छंद देव ने लिखे हैं जो ऐन्द्रियता से भरपूर हैं। ऐसे छंदों में यौवन की ऊष्मा, तीव्रता और प्रगाढ़ता मिलेगी। रीतिकालीन अन्य कवियों में भी यह प्रवृत्ति देखी जा सकती है, परन्तु देव में तो इसका प्राचुर्य है। वे गहरे रसिक थे। उनकी संपूर्ण चेतना नारी के अंगों की तो जैसे भाँवरें दिया करती थी। इसी छंद में देखिये, नायिका झीना पट ओढ़े हुए सो रही है। आलस्य से एक बाँह उघर गई। उस बाँह की भरी छवि को देखकर नायक व्याकुल होकर उसके चारों ओर हाथ मींड़ता हुआ मँडराता फिर रहा है। यहाँ वासना की भीनी मधु-गंध है, मादक ऐन्द्रियता है।

एक तुही वृषभानसुता अरु तीनि हैं वै जु समेत सची हैं।
देवो रमा कवि देव उमा ये त्रिलोक मैं रूप की रासि मची हैं।
औरन केतिक राजन के कविराजन की रसना पै नची हैं।
पै वर नारि महा सुकुमारि ये चारि विरंचि विचारि रची हैं ॥२१॥

यहाँ पर औरों की तुलना करते हुए संसार में चार स्त्रियों की महत्ता बताई गई है—रमा, उमा, शची और राधिका। विधाता ने वैसे तो बहुतों को रचा है, पर इन्हें विचारपूर्वक रचा है। अलंकार—तुल्ययोगिता।

मौन गह्यौ कल कंठ कपोतनि सारस हंस सु चालहि हेरे।
सार्यो सुवानि सु बानि परी जु सुवानि सुने नित साँझ सवेरे।
चौंकत से चकई चकवा कहि देव उदै मुख चन्द उजेरे।
भारिये भीर करे रहैं भौंर सु मोर चकोर रहैं घर घेरे ॥२२॥

इस छंद में नायिका के सौंदर्य का वर्णन आलंकारिक पद्धति पर किया गया है तथा कपोत, सारस, हंस, शुक आदि प्रसिद्ध उपमानों का महत्त्व उपमेय की तुलना में कम ठहराया गया है तथा चक्रवाक-युगल, भ्रमरों और चकोरों को भीड़ लगाये हुए दिखाया गया है। अलंकार—प्रतीप, भ्रान्तिमान। 'सुमिल-विनोद' में यह छंद पद्मिनी नायिका के उदाहरण के रूप में आया है।

बोली न आँखिन तानि कहूँ पट ओट तिरीछे कटाछनि कै रही।
डोली न आँखिन आँखि लगाइ अचानक आँखिन को सरु कै रही।
ऐहो बड़ी बड़ी आँखिनवारी निहारि की आँखिन मैं थरु कै रही।
ना खिन आँखिन तें निकर्यौ अब प्यारे की आँखिन मैं घरु कै रही ॥२३॥

बड़ी-बड़ी आखों वाली नायिका के रूप तथा रूप-प्रभाव का यहाँ पर चित्रण किया गया है।

राधिका सी सुर सिद्ध सुता नर नाग नाग सुता कवि देव न भू पर।
चंद करौ मुख देखि निछावर केहरि कोटि लटी कटिहू पर।
काम कमानहू को भृकुटीन पै मीन मृगीनहू को दृग दू पर।
वारौ री कंचन कंज कली पिकबैनी के ओछे उरोजन ऊपर।।२४।।

इस छंद में राधिका की कमनीयता का वर्णन करते हुए प्रसिद्ध उपमानों की व्यर्थता बतलाई गई है। उसके मुख, कटि, भृकुटि, नेत्र और उरोजों पर क्रमशः चन्द्र, केहरि, काम-कमान, मीन-मृग और कंचन-कंजकलिका निछावर की गई हैं। अलंकार—प्रतीप।

कुंजनि के कोरे मनु केलि रस खोरे लाल
तालनि के खोरे बाल आवति है नित को।
अमृत निचोरे कल बोलत निहोरे नैक
सखिनि के डोरे देव डोले जित तित को।
थोरे थोरे जोवन बिथोरे देति रूपरासि
गोरे मुख भोरे हँसि जोरे लेत हित को।
तोरे लेति रति दुति, भोरे लेति मति गति
छोरे लेति लोकलाज, चोरे लेति चित को।।२५।।

कोरे—अंक में, गोद में। खोरे—नहाये हुए। कल—सुंदर। निहारे—प्रार्थना करते हुए। नेक—थोड़ा सा। हित—प्रेम। भोरे—भुलाये हुए या भुलाना। अलंकार—कारक दीपक। इस छंद में राधाकृष्ण के कुंज-मिलन का वर्णन हुआ है।

## प्रणय

मोही मैं वे किधौं उनही मैं कि हौं अरु वे इस संग बसेई।
बाहरि भीतर मोहो मैं देख्यौ दसौ दिसहू मैं चितौति ठएई।
काहे की लाज लजाए री को अब गोकुल गेह सनेह पगेई।
देख्यौ सुन्यौ नहिं दूसरौ देव जितै जित जाऊँ तितै तित वेई ।।२६।।

गोपिका की कृष्ण के प्रेम में मग्नता देखने योग्य है। वह अपने आपको कृष्ण से निरन्तर एकमेक समझ रही है। अपने आपको प्रिय में और अपने अन्दर प्रिय को वह निरन्तर देखती रहती है। भीतर-बाहर सर्वत्र उसे प्रिय की ही प्रतीति होती रहती है और जैसे रूपगुण वाला उसका प्रिय कृष्ण है वैसे रूपगुण वाला दूसरा व्यक्ति उसे कहीं दिखाई नहीं देता।

माखन सो मन दूध-सो जोबन है दधि ते अधिकै उर ईठी।
जा छवि आगे छपाकर छाँछ बिलोकि सुधा बसुधा सब सीठी।
नैनन नेह चुवै कहि देव बुझावति बैन बियोग अँगीठी।
ऐसी रसीली अहीरी अहो! कहो क्यों न लगै मनमोहनै मीठी ।।२७।।

अहीरिन की नानाविध प्रियता और मधुरता का कथन करते हुए उसके मन, यौवन, रूप, वचन, नेत्रों की स्निग्धता और रसीलेपन को ही कृष्णप्रिय होने कारण बताया है। ईठी—इष्ट, प्रिय। छाँछ—मठा। सीठी—फीकी, निस्सार। अलंकार—उपमा, प्रतीप।

कान भुराई पै कान न आनति आनन आन कथा न कढ़ी है।
एकहि रंग रँगी नख ते सिख एकहि संग बिवेक बढ़ी है।
देखिए देव जबै तब ज्यों ही त्यों दूसरी पद्धतियै न पढ़ी है।
को बिरचै कुल-कानि अचै मन के निहचै हिय चैन चढ़ी है ।।२८।।

गोपिका की एकनिष्ठ प्रीति पर यहाँ प्रकाश डाला गया है। वह किसी के बहकाने में नहीं आती, मुँह से प्रिय की चर्चा के सिवा दूसरी चर्चा नहीं करती और कुलकानि को पीकर मन के दृढ़ निश्चय के साथ अपने अन्दर-ही-अन्दर प्रिय के प्रेम में डूबी हुई है। वही घन आनन्द वाली स्थिति है—"घन आनँद प्यारे सुजान सुनौ इहाँ एक तें दूसरो आँक नहीं।"

मैं सुनी काल्हि परौं लगि सासुरे साँचेहू जैहौ कहौ सखि सोऊ।
देव कहै केहि भाँति मिलै जानै को काहि कहा कब कोऊ।
खेलि तो लेहु भटू सँग स्याम के आजु ही की निसि आये हैं ओऊ।
हौं अपने दृग मूँदति हौं धरि धाइ के धाय दुरौ तुम दोऊ ॥२९॥

सखी की सखी के प्रति सहृदयता देखने योग्य है। इस छंद में उद्भावना की नवता देखने योग्य है। खेल चोर-मिट्टी-चनी का है। एक गोपिका अपनी परम प्रिय दूसरी गोपिका को कृष्ण से मिलने का अवसर दे रही है। वह उसके चित्त की गाढ़ प्रीति से परिचित है इसलिए उसके परितोष का उसे विशेष ध्यान है।

नेह सों नीचे निहारि निहोरत नाहीं कै नाह की ओर चितैबो।
पीठ दै मोरि मरोरि कै दीठि सकोरि कै सौंह सों भौंह चढ़ैबो।
प्रीतम सों कवि देव रिसाइ कै पाइ लगाइ हियै सों लगैबो।
तेरो री मोहि महा सुख देत सुधारस हू तें रसीलो रिसैबो ॥३०॥

इस छंद में क्रोध जतला कर मान प्रदर्शित करने वाली नायिका के प्रति चाटुकारिता-भरी बातें करने वाले नायक का चित्रण किया गया है। नायक कहता है—हे नायिके! तेरा रोष करना मुझे अमृत रस से भी अधिक रसीला लगता है।

बँसुरी सुनि देखन दौरि चली जमुनाजल के मिस बेग तबै।
कवि देव सखी के सँकोचन सों करि ऊढ़ सु औसर को बितबै।
वृषभानु कुमारी मुरारी की ओर बिलोचनि कोरनि सों चितबै।
चलिबे को धरै न करै मन नैंक धरै फिरि फेरि भरै रितबै ॥३१॥

प्रेम है जो मानता नहीं। ऊढ़ा (विवाहिता किन्तु परानुरक्ता) बाँसुरी की आवाज सुनकर पानी भरने के बहाने यमुना-तट पर पहुँच जाती है और कृष्ण को अपने अपांगों से रह-रहकर देख लेती है। नदी में पानी भरने का काम तो कुछ बहुत समय का होता नहीं, और कृष्ण को देख वह इतनी जल्दी वहाँ से जाना भी नहीं चाहती। पर अन्य सखियों की उपस्थिति में वह वहाँ अकारण अधिक देर तक ठहर भी तो नहीं सकती। ऐसी स्थिति में वह बार-बार अपने घड़े को भरती है और बार-बार ढरका देती है। उसकी यह क्रिया उसकी विदग्धता को व्यक्त किये बिना नहीं रहती। इसमें उसका प्रणय, आकर्षण और सम्मोहन सभी-कुछ झलका पड़ता है।

हार बिहार मैं टूटि परे अरु भूषन छूटि परे हैं समूलनि।
जोरि सबै पहिरायौ सम्हारि के अंग सम्हारि सुधारि दुकूलनि।
सीतल सेज बिछाइ कै बालम बाल मृनालनि के दल मूलनि।
वैसिये बेनी बनाइ लला गहि गूँथ्यौ गोपाल गुलाव के फूलनि ॥३२॥

विहारोपरान्त नायक कितनी चिन्ता के साथ नायिका का शृंगार ठीक कर रहा है। इससे उसके प्रणय और सुरुचि दोनों का पता चलता है। समूलनि—जड़-सहित, सब-के-सब। दुकूलनि—वस्त्रों को। दल—पत्ते। मूलनि—जड़ें। निरलंकृत शैली में कैसी सुन्दर भावाभिव्यक्ति हो सकती है यह छंद इस वैशिष्ट्य का उदाहरण है।

मेरेहू अंक जो आवै निसंक तौ हौं उनके परजंकहि जैहौं।
पान खवाइ उन्हें पहिले तब नाथ के हाथ के पाननि खैहौं।
ऐसी न होइ जो देह की दीपति देव को दीप समीप दिखैहौं।
मोहन को मुख चूमि भटू तब हौं अपनो मुख चूमन दैहौं ॥३३॥

इस प्रकार की वचनावली एक सुनिश्चत मनोभूमि की अपेक्षा रखती है। यह प्रगल्भ-वचना स्वाभिमानिनी भी है, अनुरक्त भी है और मनोभाव-चालित भी है।

बाल वधू के बिचार यही जु गोपाल की ओर बिलोकिबो कीजै ।
त्यों चितवै चित चातुरी सों रुचि की रचना वचनामृत पीजै ।
भूषन भेष बनावै सबै अरु केसर के रँग सों अँग भींजै ।
आपनें आगे औ पाछें तिरीछें ह्वै देह को देखि सनेह सों भीजै ।।३४।।

इस छंद में ऐसी अल्पवयस्का नायिका का वर्णन है जिसमें मनोभाव का संचार हो चला है—जो गोपाल की ओर कुछ आकर्षक दृष्टि से देखने लगी हैं तथा जिसे उनकी बातों में रस आने लगा है; जो सचेत भाव से अपने वस्त्राभूषण धारण करने लगी है और शरीर को सुगंधियों से आलेपित करने लगी है तथा जो आगे-पीछे अपने शरीर को देखकर ईषत् गर्व से सिक्त भी होने लगी है ।

गोकुल गाँव की गोपसुता कवि देव न केतिक कौतिक ठानै ।
खेलत मोही पै नंद कुमार री बारहि बार बड़ाई बखानै ।
मोरियै छातो छुवै छिपि कै मुख चूमि कहै कोइ और न जानै ।
काहे ते भाई कछू दिन तें मन मोहन को मन मोही सों मान ।।३५।।

नवोढ़ा नायिका की इन उक्तियों में उसका निर्विकार भोलापन झाँक रहा है । उसको मोहन के इस आचरण पर रोष नहीं, गर्व का अनुभव हो रहा है । बहुसंख्यक गोपियों के बीच वह अपने को विशिष्ट समझने लगी है । पर ऐसा क्यों है, इसका उसे बोध नहीं है । इन पंक्तियों में उस अल्पवयस्का की व्यामोहक निरीहता के दर्शन होते हैं ।

रूठि रही दिन द्वैक तें भामिनी मानी नहीं हरि हारे मनाइ कै ।
एक दिना कहुँ कारी अँध्यारी घटा घिरि आई घनी घहराइ कै ।
और चहूँ पिक चातक मोर के सोर सुनी सु उठी अकुलाइ कै ।
भेंटी भटू उठि भावते को घन धोखे ही धाम अँधेरे मैं धाइ कै ।।३६।।

इस छंद में प्रकृति की प्रेमोद्दीपकता वर्णित हुई है । द्वैक—दो-एक । भटू—सखी नायिका । भावते—प्रिय । मान का प्रसंग है । नाना उपायों और प्रिय के अनुनयों से जो बात न बनी, वह काली-काली घटाओं के घिर आने से संभव हो उठी ।

दामिनि ह्वै रहिये मन आवत मोहन को घन सो तन घेरे।
देव को देखिये री दिन रातिहू कोई करौ किन कोटि कटेरे।
स्याम की सुन्दरताई कहौं कछु होंहि जौ जीभ हजारक मेरे।
केवल वा मुख की सुषमा पर सौक ससी गहि वारि के फेरे ॥३७॥

श्याम के रूप पर गोपिका की रीझ का चित्रण है। केवल उनकी मुख-सुषमा पर ही सौ-सौ चंद्रमा निछावर किये जा सकते हैं। उनका सौंदर्य निरूपित कर सकने के लिए हज़ार जीभों की ज़रूरत है। रात-दिन उनके शरीर को देखते रहने की और उनसे घिरे रहने की दुर्निवार ललक नायिका को बेकल किये हुए है। अलंकार—प्रतीप।

पहिले सतराइ रिसाइ सखी जदुराइ पै पाइ गहाइये तो।
फिरि भेंटि भटू भरि अंक निसंक बड़े खन लौं उर लाइये तो।
अपने दुख औरनि को उपहास सबै कवि देव बताइये तो।
घनस्यामहि नेकहु एक घरी को इहाँ लगि जौ करि पाइये तो ॥३८॥

बहुत से अभिलाष रखने वाली गोपिका को एक सखी उसके मनोरथों को पूर्ण करने के लिए उत्साहित कर रही है।

सुन्दरता सुनि देव दुहूँ के रहे गुन सों गुहि कै मन मोती।
लागे हैं देखिबे को दिन-रात गिने गुरुहू नहिं सौ किन गोती।
देह दुहूँ की दहै बिनु देखे सु देखि दसा निसि सोवत कोती।
होती कहा हरि राधिका सों कहूँ नैकौ दई पहचान जो होती ॥३९॥

यहाँ पर केवल गुण-श्रवण पर ही आधारित प्रेमोदय का वर्णन हुआ है। सखियाँ इसी बात पर तो इतनी आश्चर्यचकित हैं कि बिना जान-पहचान के जब इतना उत्कट प्रेम है, यदि कहीं पूर्व परिचय-जन्य प्रेम होता तो कितनी तीव्रता होती !

वे बड़ भाग भरे अनुराग इतै अति भाग सुहाग भरी हौ।
देखौ विचारि समौ मुख को तन जोवन जोतिन सों उजरी हौ।
बालम सौं उठि बोलौ बलाइ ल्यों जो कहि देव सयानी खरी हौ।
हेरत बाट कपाट लगे हरि बाट परी तुम खाट परी हौ ॥४०॥

रुष्ट हुई नायिका को दूती तरह-तरह से समझा रही है। उसकी विवेक-शक्ति का आवाहन भी कर रही है, कृष्ण की आतुरता का भी कथन कर रही है और उसे हल्की-सी फटकार भी सुना रही है।

सपने मैं गई देखन हौं सुनि नाचत नंद जसोमति को नट।
वा मुसक्याइ कै भाव बताइ कै मेरोई खैंचि खरो पकरो पट।
तौ लगि गाइ रम्हाइ उठी कवि देव बधून मथ्यो दधि को घट।
जागि परी तब कान्ह कहूँ न कदंब कौ कुंज न कालिंदी को तट ॥४१॥

इस छंद में वर्णित स्वप्न ब्राह्ममुहूर्त्त का है, रात्रि के अंतिम प्रहर का। प्रसंग भी बहुत मधुर है परन्तु हा दुर्दैव,-नींद खुल जाती है, प्रसंग-माधुर्य खण्डित हो जाता है। स्वप्न-संदर्भ को लेकर देव ने एक-से-एक अच्छे छंद लिखे हैं।

औरो कहा कोउ बालवधू है नयो तन जोवन तोहि जनायौ।
तेरेई नैन बड़े ब्रज में जिनसों बस कीनो जसोमति जायौ।
डोलत है मनो मोल लियौ कवि देव न बोलत बोल बुलायौ।
मोहन को मन मानिक सो गुन सों गुहि तैं उर सों उरझायौ ॥४२॥

वह राधिका ही है जिसके बड़े-बड़े नेत्रों ने कृष्ण को वश में कर लिया है। यह सिफत किसी और में नहीं है—

अनियारे दीरघ दृगनि, किती न तरुनि समान।
वह चितवनि औरै कछू, जिहि बस होत सुजान॥ (बिहारी)

अलंकार—उपमा।

चित दै चितऊँ जित ओर सखी तित नन्दकिसोर की ओर ठई ।
दसहूँ दिसि दूसरो देखति ना छवि मोहन की छिति माँह छई ।
कवि देव कहाँ लौं कछू कहिये प्रतिमूरति हौं उनही की भई ।
ब्रजवासिन को ब्रज जानि परै न भयो ब्रज री ब्रजराज मई ।।४३।।

जित—जिस । तित—उस । ठई—देखती हूँ । छिति—क्षिति, पृथ्वी । छई-छायी हुई ।

जाने न कोई जनायो न कान्ह सों जानि गए जिय मैं जन ही जन ।
मोरती नाक मरोरती भौंह हिलोरत तोरती हौ तन ही तन ।
आनंद लूटि कै ओट दै बैठी हौ देव सखी विछुरी वन ही वन ।
भोरे तें भौन के कोन गहे सुस्क्याती हौ मौन गहे मन ही मन ।।४४।।

संयोग के सुख के अनंतर उसकी स्मृतियों में डूबी हुई खिन्न और उदास नायिका का चित्र है । सुस्क्याती का अर्थ है सिसकती हुई ।

संग ना सहेली केलि करत अकेली एक,
कोमल नवेली वर वेली जैसी हेम की ।
लालच भरे से लखि लाल चलि आए सोचि,
लोचन लचाय रही रासि कुल नेम की ।
देव मुरझाइ उरमाल उरझाइ कह्यो,
दीजो सुरझाइ बात पूछी छल छेम की ।
भायक सुभाय भोरे स्याम के समीप आय,
गाँठिहि छड़ाइ गाँठि पारि गई प्रेम की ।।४५।।

हेम—स्वर्ण । लचाय—नवाकर, नमित करके । उरझाइ—उलझा करके । पारि गई—डाल गई । लज्जाशीला गोपवधू को देखकर कृष्ण उसके पास जाते हैं । किसी बहाने से उससे बातचीत करते हैं । वह सलज्ज तरुणी उनका कहा एक छोटा-सा काम तो कर देती है पर उनका मन भी मोहे बिना नहीं रहती ।

चंदन हूँ चंद हूँ सो उंदन की चाँदनी सों,
चाँदी से चँदोवा हूँ सों घोर घरकत री।
फूली मलै मल्लिन हूँ मालती की बल्लिन,
इलायची लवंग अंग अंग फरकत री।
बीना वर बानी सुनि प्रेम की कहानी कौन
दसा हौं न जानी स्वाँस पौन सरकत री।
बड़ो अँखियानि सखियानि तें दिखायो देव
सोई अब मेरी अँखियानि खरकत री ॥४६॥

इस छंद में सुरम्य प्राकृतिक परिवेश की प्रेमोद्दीपकता का वर्णन हुआ है।

आँखिन में पुतरी ह्वै रहै हियरा में हरा ह्वै सबै सुख लूटै।
अंगन संग बसै अँगराग ह्वै जीव तें जीवन मूरि न फूटै।
देव जू प्यारे के न्यारे न री गुन मो मन मानिक तें नहिं टूटै।
और तिया सो ततो बतिया करैं मो छतिया सों छिनौ जब छूटै ॥४७॥

प्रिय जिसके आधीन है, अंग-अंग और रोम-रोम में बस रहा है—आँखों में पुतली, हृदय पर हार, अंग-अंग से लिपटे अंगराग के समान नायिका की पूरी सत्ता पर छाया हुआ है, उस नायिका की उल्लासमयी मनोदशा का चित्र इस छंद में अंकित हुआ है। प्रिय के ऐसे गुणों पर गर्व करने वाली यह गुणगर्विता नायिका का चित्र है।

गौने के चार चली दुलही गुरु लोगनि भूपन भेप बनाये।
सील सयान सिखायो सखीन सबै सुख सासुरेहू के सुनाये।
बोलिये बोल सदा हँसि कोमल जे मनभावन के मन भाये।
यों सुनि ओछे उरोजन पै अनुराग के अंकुर से उठि आये ॥४८॥

देव के 'रसविलास' में यह छंद मुग्धा नवल अनंगा नायिका के उदाहरण के रूप में आया है। पति के घर जाती हुई कन्या को माता, सहेलियाँ आदि प्रिय के घर आचरण की विधि का उपदेश करती हैं तथा जब उसके प्रिय को भाने वाली भाषा बोलने की बात कहती हैं तो उसके हृदय में संचित प्रीति उद्रिक्त हो उठती है।

आजु गई हुती कुंजन लौं बरसै उत बुन्द घने घन घोरत।
देव कहै हरि भींजत देखि अचानक आइ गये चित चोरत।
पोटि भटू तट ओट कुटी के लपेटि पटी सो कटी पट छोरत।
चौगुनौ रंग चढ़्यौ चित्त मैं चुनरी के चुचात लला के निचोरत ॥४९॥

वर्षा में अकस्मात् प्रिय मिलन का जो सुख है उसे प्रणयिनी मुग्धभाव से वर्णित कर रही है।

काहू की बंक चितैबे की संक न लागे कलंक बिसे किन बीसौं।
वा ठकुराइनि की अब देव बिरंचि रची रुचि रावरे जी सौं।
दैहौं मिलाई तुमैं हों तुम्हारिये आन करौ वृषभानलली सौं।
बाह्मन की सौं, बबा की सौं मोहन, मोहि गऊ की सौं, गोरस की सौं ॥५०॥

यहाँ पर दूती या सखी राधिका की ओर से भेजी गई है। वह राधिका के मनोभावों को कृष्णा पर ज्ञापित कर रही है और एक प्रकार से राधिका का प्रणय-संदेश ही लेकर आयी हुई है। वह अपनी प्रीति, भक्ति और निष्ठा कृष्ण के प्रति भी दिखा रही है—कृष्ण के सम्मोहक प्रभाव के कारण अथवा राधिका की दासी होने के कारण। छंद के अन्तिम चरण में बड़ी स्वाभाविकता और मार्मिकता है।

बैठी बहू गुरुलोगनि में लखि लाल गये करि के कलु ओल्यौ।
ना चितई न भई तिय चंचल देव इतै न उतै चित डोल्यौ।
चातुर आतुर जानि उन्हें छल ही छल चाहि सखीन सों बोल्यौ।
त्योंही निसंक मयंकमुखी दृग मूँदि कै घूँघट कौ पट खोल्यौ ॥५१॥

ओल्यौ—परदा, भेद, गुप्त बात। चाहि—देखकर। यहाँ सारी बातें इशारों-ही-इशारों में की और कराई गई हैं। छंद के अन्तिम चरण में नायिका की मुद्रा का सुन्दर चित्रण है। इसमें सूक्ष्म अलंकार की स्थिति है।

देखिबे को जिनको दिन राति रहैं उर मैं अति आतुर ह्वै हरि।
कोटि उपाइन पाइये जे न रहे जिनके बिरहज्वर सों जरि।
पार न पैयतु आनँद कौ तिनि आनि भटू उठि भेंटे भुजा भरि।
जानि परै नहिं देव दया बिष देत मिलो बिषया जु मया करि ।।५२।।

जिसे देखने को हरि रात दिन व्याकुल रहा करते थे और विविध उपाय करके भी जिसे प्राप्त नहीं कर पाते थे और विरह-ज्वर से जलते रहते थे, उसी प्रिया ने जब अनायास ही आकर उन्हें भुजाओं में भर लिया तो उन्हें अपरिसीम आनंद की प्राप्ति हुई परन्तु यह पता नहीं चला कि उसने यह दया क्यों की? इस आचरण में कहीं कोई विष तो नहीं मिला हुआ था? कहीं कोई अन्य प्रयोजन तो निहित नहीं था? अलंकार—निदर्शना।

ऐसी गुनी गरे लागत ही न रहै तन मैं सनताप री एकौ।
देव महारस बास निवास वड़ौ सुख वा उर बास किये कौ।
रूप निदान अनूप विधान सु प्राननि कौ फल जासौ जिये कौ।
सोचे हूँ है सखी नन्दकुमार कुमार नहीं यह हार हिये कौ ।।५३।।

यहाँ पर कृष्ण के और हृदयहार के गुण एक से बताये गये हैं। हार या गजरा या मणिमाल या मौक्तिक दाम में जो-जो सिफत है, उन सबका आरोप श्रीकृष्ण पर किया गया है। अलंकार—श्लेष और अपह्नुति।

आली झुलावति झूँकनि सों झुकि जाति कटी झननाति झकोरे।
चंचल अंचल की चपला, चल बेनी बड़ी सो गड़ी चित चोरे।
या विधि झूलत देखि गयौ तब ते कवि 'देव' सनेह के जोरे।
झूलत है हियरा हरि कौ हिय माहँ तिहारे हरा के हिंडोरे ।।५४।।

झूँकनिसों—झोंके से, झोंका देकर। कटी—कमर। झननाति—करधनी का अनुरणन। यहाँ नायिका के झूला झूलने का वर्णन है। नायिका की झूला झूलती हुई छवि नायक के हृदय में झूल रही है और वह- रागरंजित हो रहा है। सानुप्रासिक पदावली और अनुरणनात्मक वर्ण-विधान हिंडोला झूलने का दृश्य उपस्थित करने में सहायक है।

लोग लुगाइन होरी लगाई मिलामिलो चारु न मेटत ही बन्यौ।
देव जू चंदन चूर कपूर लिलारन लै लै लपेटत ही बन्यौ।
ये इहि औसर आए इहाँ समुहाइ हियौ न समेटत ही बन्यौ।
कीनी अनाकनि औ मुख मोरि पै जोरि भुजा भटू भेंटत ही बन्यौ।।५५।।

लुगाइन—स्त्रियाँ। लिलारन—मस्तक पर। समुहाइ—सामने होकर। अनाकनि—आनाकानी, निषेध। यहाँ पर होली या फाग के उन्माद का वर्णन है।

## ऐश्वर्य

चाँदनी महल बैठी चाँदनी के कौतुक को,
चाँदनी सी राधा-छबि चाँदनो बिसालरैं।
चद की कला-सी देव दासी संग फूली फिरैं,
फूल-से दुकूल पैन्हे फूलन की मालरैं।
छूटत फुहारे वै बिमल जल झलकत,
चमकैं चँदोवा मनि-मानिक महालरैं।
बीच जरतारन की, हीरन के हारन की,
जगमगी जोतिन की मोतिन की झालरैं ॥५६॥

उज्ज्वल रुपहले भवन में राधिका की सखियों के संग की धवल शोभा तथा प्रासाद के फव्वारों, चाँदनी, झालरों और जरतार तथा हीरक-हारों और जगमगाती हुई ज्योति और मौक्तिक शृंगार का ऐश्वर्यपूर्ण वर्णन किया गया है। यह वर्णन मुगलकालीन शाहों और रईसों के ऐश्वर्य और वैभव का अच्छा परिचायक है।

उज्ज्वल अखंड खंड सातयें महल महा
मंडल चौबारी चंद्र मंडल के चोटही।
भीतर छू लालन के जालन बिसाल जोति
बाहिर जुन्हाई जगी जोतिन के जोट ही।
बरनत बानी चौर ढारत भवानी कर
जोरे रमारानी ठाढ़ी रमन के ओट ही।
देव दिगपालनि की देवीं सुखदाइनि ते
राधा ठकुराइनि के पाइनि पलोटही ॥५७॥

यहाँ पर राधिका के असामान्य ऐश्वर्य के साथ ही साथ उनके असाधारण महत्त्व का भी वर्णन हुआ है। सात खंडों का महल, महल में मणियों की ज्योति, उसके बीच सरस्वती, पार्वती और लक्ष्मी की साक्षात् विद्यमानता में दिग्पालों की स्त्रियाँ स्वामिनी राधा के पैर दबाती हैं। सरस्वती यश-कीर्तन करती है, पार्वती चँवर ढालती हैं और लक्ष्मी करबद्ध खड़ी रहती हैं।

पावरन पाँवड़े परे हैं पुर पौरि लगि
धाम धाम धूपन के धूम धुनियत हैं।
कस्तूरी अतर सार चोवा रस घनसार
दीपक हजारन अँध्यार लुनियत हैं।
मधुर मृदंग राग रंग की तरंगनि में
अंग अंग गोपिन के गुन गुलियत हैं।
देव सुख साज महाराज बृजराज आज
राधा जू के सदन सिधारे सुनियत हैं ॥५८॥

कृष्ण के आगमन पर राधा के भवन की सजावट और शोभा के ऐश्वर्य और वैभव का चित्रण किया गया है। स्वागत के पाँवड़, नाना प्रकार की सुगन्धियाँ, दीपकों के प्रकाश, तरह-तरह के वाद्ययंत्रों का सम्मिलित नाद और कृष्ण की गुणावली का गान आदि वर्णित हुए हैं।

बाल को न्योति बुलाइबे को बरसाने लौं हौं पठई नँदरानी।
श्री बृषभानु की संपति देखि थकी गति औ मति औ अति बानी।
भूलि परी मनि मंदिर में प्रतिबिंबन देखि बिसेस भुलानी।
चारि घरी लौ चितौत चितौत मरू करि चंदमुखी पहिचानी ॥५६॥

वृषभानु की संपदा और ऐश्वर्य का वर्णन है। उनके भवनों में इतना वैभव और ऐश्वर्य है, ऐसी प्रभा और जगमगाहट है कि देखने वाली की दृष्टि चकाचौंध हो जाती है। मणियों के मंदिर में प्रतिबिंब-ही-प्रतिबिंब हैं जो देखते ही बनते हैं। वर्णन का चमत्कार यह है कि मणि-मंदिर में खड़ी हुई चंद्रमुखी तो वहाँ जल्दी मिलती ही नहीं—पहचानी ही नहीं जा पाती—इतना मतिभ्रमकारी ऐश्वर्य है।

## विरह

कंत बिन बासर बसंत लागे ग्रंतक से,
तीर ऐसे त्रिविध समीर लागे लहकन।
सान धरे सार-से चंदन घनसार लागे
खेद लागे खरे, मृगमद लागे महकन।
फाँसी-से फुलेल लागे, गाँसी से गुलाब ग्ररु
गाज ग्ररगजा लागे चोवा लागे चहकन।
ग्रंग-ग्रंग ग्रागि ऐसे केसरि के नीर लागे
चीर लागे जरन, ग्रबीर लागे दहकन ।।६०।।

ग्रन्तक—काल। सार—लोहा, भाला, बरछी। घनसार—कपूर। मृगमद—कस्तूरी। फुलेल—गुलाबजल। गाँसी—गाँठ, हथियार की नोक जैसे तीर या बरछे की। गाज—बिजली। ग्ररगजा—चंदन, कपूर ग्रादि पदार्थों के योग से बना हुग्रा सुगंधित लेप। प्रिय के विरह में ऋतु, प्रकृति, वस्त्र तथा सौंदर्य-प्रसाधनादि किस प्रकार दाहक हो उठते हैं, यही इस छन्द का मूल कथ्य है।

बरुनी बघंबर में गूदरी पलक दोऊ
कोए राते बसन भगौहैं भेष रखियाँ।
बूड़ी जल ही में, दिन-जामिनी हूँ जागैं भौहैं
घूम सिर छायौ बिरहानल बिलखियाँ।
ग्रँसुवा फटिक-माल लाल डोरी-सेल्ही पैन्हि
भई हैं ग्रकेली तजि चेली संग सखियाँ।
दीजिए दरस 'देव' कीजिए सँजोगिन ए
जोगिनि ह्वै बैठी हैं बियोगिनि की ग्रँखियाँ ।।६१।।

बघंबर—बाघ का चमड़ा जिसे योगी आसन के काम में लाते हैं। कोए—आँख के दोनों कोने। राते—लाल। भगौहैं—भगवा रंग। सेल्ही—योगियों का वस्त्र। वियोगिनी की आँखों की दशा का निर्वचन करने के लिए योगिनी का पूरा रूपक खड़ा किया गया है। काव्य की दृष्टि से छंद उत्कृष्ट और कलात्मक है। इस छंद में शिल्पगत वैशिष्ट्य होते हुए भी भावगत मार्मिकता अक्षुण्ण है। अलंकार—सांगरूपक।

बिरह के घाम ताई बाम तजि धाम धाई;
पाई प्रतिकूल कूल कालिंदी की लहरी।
याते न अन्हाई जरै जोवत जुन्हाई,
ताते चितै चहुँ ओर देव कहै यहै हहरी।
बारिज बरत बिन बारे वारि बारु बीच
बीच बीच बीचिका मरीचिका सी छहरी।
चंड मारुतंड के अखंड बिधु मंडल है,
कातिक की राति किधौं जेठ की दुपहरी ॥६२॥

ताई—तप्त हुई। जोवत—देखकर। हहरी—काँप गई। बरत—जलते हैं। बिन बारे—बिना जलाये हुए। वारु—बालू। बीचिका—तरंगें, लहरें। मरीचिका—किरणों का प्रकाश। छहरी—चमकी। यहाँ पर प्रकृति को उद्दीपन रूप में प्रस्तुत किया गया है। नायिका की विरहावस्था वर्णित हुई है। अलंकार—तृतीय चरण में विभावना और उपमा, चतुर्थ चरण में संदेह।

राधिका कान्ह को ध्यान धरैं तब कान्ह ह्वै राधिका के गुन गावै।
त्यों अँसुवा बरसै बरसाने कौ पाती लिखै लिखि राधिकै ध्यावै।
राधे ह्वै जाइ तेही छिन देव सु प्रेम की पाती लै छाती लगावै।
आपु ते आपु ही मैं उरझै सुरझै बिरझै समुझै समुझावै ॥६३॥

इस छंद में प्रेम की उस ऊँची दशा का चित्रण हुआ है जिस पर पहुँच कर प्रिय और प्रेमी का ऐक्य हो जाता है। बिहारी, विद्यापति आदि में भी इसी भाव की अभिव्यक्तियाँ देखी जा सकती हैं—

पिय के ध्यान गही गही रही वही है नारि ।
आपु आपु ही आरसी लखि रीझत रिझवारि ।।
(बिहारी)

अनुखन माधव माधव सुमरइत सुन्दरि भेलि मधाई ।
ओ निज भाव सुभावहि बिसरल अपने गुन लुबधाई ।।
(विद्यापति)

जब तें कुँवर कान्ह रावरी, कलानिधान !
कान परी वाके कहूँ सुजस कहानी सी ।
तब ही तें देव देखी देवता सी हँसति सी,
रीझति सी, खीझति सी, रूठति रिसानी सी ।
छोही सी, छली सी, छीन लीनी सी, छकी सी छिन
जकी सी, टकी सी, लगी थकी थहरानी सी ।
बींधी सी, बँधी सी, विष बूड़ति बिमोहित सी,
बैठी बाल बकति, बिलोकति, बिकानी सी ।।६४।।

गुण श्रवण-जनित उत्कट प्रीति—पूर्वराग—का यह उत्तम उदाहरण है । रीतिकाल के कवि बहुत बार अनुभाव-योजना के ही बल पर छंद बाँध दिया करते थे । यह छंद इसी प्रकार के कवि-कौशल का प्रसिद्ध उदाहरण है । अलंकार—उपमा और कारकदीपक

साँसनि ही सौं समीर गयो अरु आँसुन ही सब नीर गयौ ढरि ।
तेज गयौ गुन लै अपनो अरु भूमि गई तन की तनुता करि ।
देव जियै मिलिबेही की आस कि आसहू पास अकास रह्यो भरि ।
जा दिन तें मुख फेरि हरै हँसि हेरि हियौ जु लियौ हरिजू हरि ।।६५।।

यहाँ पर चित्त हरण करने वाले कृष्ण की रूपमोहिनी से आहत गोपिका या राधा की दशा का चित्रण हुआ है । प्रणय-विकलता की यह विवृति अत्यन्त मार्मिक और उत्कृष्ट है ।

सुधाकर से मुख बानि सुधा मुसक्यानि सुधा बरसै रदपाँती ।
प्रवाल से पानि मृनाल भुजा कहि देव लता तन कोमल कांती ।
नदी त्रिवली कदली जुग जानु सरोज से नैन रहे रस माती ।
छिनौ भर ऐसी तिया बिछुरै छतिया सियराइ कहौ केहि भाँती ।।६६।।

यहाँ पर नायक की वियोग-व्यथा का चित्रण है। यह छंद रीति की प्रथा-पालन का उत्कृष्ट उदाहरण है। इसमें विरह-व्यथा कम, नायिका की अंगचारुता के प्रति आसक्ति अधिक है। नायिका के रुचिर अंगों के प्रति आसक्ति कम सादृश्य-विधान अथवा अलंकार-विधान पर दृष्टि अधिक है। इस छंद के पीछे रागात्मक प्रेरणा न के बराबर है, अप्रस्तुतयोजना मात्र के सहारे छंद खड़ा करने की प्रवृत्ति ही प्रधान है। ऐसे छंद रीतिकाल में बहुत लिखे गए। रदपाँती—दंतपंक्ति। प्रवाल—मूँगा। मृनाल=कमल-नाल। त्रिवली—पेट के तीन बल। कदली—केला। जुग—दो। माती=मतवाले। छिनौ भर—एक क्षण के लिए भी। सियराइ—शीतल हो। अलंकार—उपमा।

देव कहै बिन कंत बसंत न जाहु कहूँ घर बैठि रहौंरी ।
हूक सिये पिक कूक सुने विष पुंज निकुंजनि गुंजति भौंरी
नूतन नूतन के वन वेषन देखन जाति तौ हौं दुरि दौरी ।
बौर बुरौ मति मानौ बलाइ ल्यों होहुँगी बौर निहारति बौरी ।।६७।।

वसंत ऋतु विरहणी के लिए कितनी उन्मादक होती है इसका यत्किंचित् बोध इस छंद से हुए बिना न रहेगा। बिना प्रिय के वह वन-प्रांत की वासन्ती शोभा क्या देखे! आम के बौर देखकर क्या वह बावली न हो जायेगी!

लाल बिदेस सु बालवधू बहु भाँति बरी बिरहानल ही मैं ।
लाज भरी गृहकाज करै कहि देव परै न कहूँ कल ही मैं ।
नाथ के हाथ के हेरि हरा हिय लागि गई हिलकी गल ही मैं ।
आँखिन के अँसुवा लखि लोग न लोलि लजीली लिये पल ही मैं ।।६८।।

यह छंद वियोग के सन्दर्भ का है। इसमें विरह जन्य विकलता के साथ-साथ पारिवारिक परिवेश-सुलभ लज्जा और संकोच का चित्रण है।

झहरि झहरि झीनी बूँद हैं परति मानों,
घहरि घहरि घटा घेरी है गगन मैं।
आनि कह्यौ स्याम मो सौं 'चलौ झूलिबे को आज,
फूली ना समानो भई ऐसी हौं मगन मैं।
चाहत उठ्यौई उठि गई सो निगोड़ी नींद,
सोय गए भाग मेरे जागि वा जगन में।
आँग खोलि देखौं तौ न घन हैं, न घनस्याम,
वेई छाईं बूँदें मेरे आँसु ह्वै दृगन में ।।६९।।

इस छंद में स्वप्न-संयोग दिखाया गया है। जो सारे दिन चित्त में बसा हुआ है वह प्रिय रात में नायिका को स्वप्न में दर्शन देता है। स्वप्न में ही सही, प्रिय का मिलन प्रणयिनी के लिए क्या उन्मादकारी नहीं होता पर हाय रे दुर्भाग्य वह स्वप्न भी खंडित हो जाता है। विरहिणी का खंडित स्वप्न उसे अपरिसीम पीड़ा पहुँचाता है।

जाती हो जो उत वे जो मिलै कहूँ पावौ समौ कहिबे को ठिकाने।
ह्याँ की दसा तुम देखियै है कहियो समुझाइ जो पै जिय माने।
या मन की बिन पाये बिथा तिनकी कवि देव जू कौन बखानें।
ऐसी हितू हित की बिन और सु को इत की चित की गति जानें ।।७०।।

सखी के माध्यम से प्रिया प्रिय के पास अपनी दशा का समाचार भेज रही है। प्रिया (नायिका) की विरह-व्यथा बढ़ी हुई है और प्रिय दूर भी है और व्यस्त भी। सहेली बहुत अन्तरंग और विश्वसनीय है तथा नायिका की परम हितैषिणी भी।

राधे कही है कि तैं छमियो ब्रजनाथ जिते अपराध किये मैं।
कानन तानन भूलत ना खिन आँखिन रूप अनूप पिये मैं।
आपने ओछे हिये में दुराइ दयानिधि देव बसाय लिये मैं।
हौंही असाध बसी न कहूँ पल आध अगाध तिहारे हिये मैं ।।७१।।

इस छंद में राधिका का बहुत ही मार्मिक विरह-संदेश है और प्रेम की एकपक्षीयता पर गाढ़े विषाद की अभिव्यक्ति की गई है। प्रेम-वैधर्म्य का अभिव्यंजक यह एक प्रभावशाली छंद है।

जा दिन तें बृजनाथ भटू इह गोकुल में मथुराहि गये हैं।
छाकि रही तबतें छबि सो छिन छूटति ना छतिया में छये हैं।
वैसिय भाँति निहारति हौं हरि नाचति कालिंदी कूल ठये हैं।
शत्रु सँहारि के छत्र धर्‌यौ सिर देखति द्वारिकानाथ भये हैं ।।७२।।

स्मृति में निरंतर बसे हुए प्रिय का भावनामूलक चित्रण है। अलंकार—भाविक।

हौंही हौं और कि ये सब और कि डोलत आजु को औरै समीरौ।
याते इन्हें तन ताप सिरात पै मेरे हिये न थिरातु है धीरौ।
ये कहैं कोकिल कूक भली सु तौ कान सुनें जम आवत नीरौ।
लोग ससी को सराहत हैं तब ताहू लगै सखी साँचेहू सीरौ ।।७३।।

विरह में प्रकृति वियोग को बढ़ाती है। इस सुविज्ञात तथ्य को इस छंद में विरहिणी के माध्यम से प्रस्तुत किया गया है। इसी तथ्य को बहुत संक्षेप में बिहारी इस प्रकार कह गए हैं—

हौं ही बौरी बिरह बस, कै बौरो सब गाँव।
कहा जान ये कहत हैं ससिहि सीत कर नाँव।।

## ऋतु और प्रकृति

डार द्रुम पलना, बिछौना नव पल्लव के
सुमन झँगूला सोहै तन छबि भारी दै।
पवन झुलावै, केकी कीर बहरावैं देव,
कोकिल हलावै हुलसावै कर तारी दै।
पूरित पराग सों उतारौ करै राई लोन,
कंजकली-नायिका लतानि सिर सारी दै।
मदन महीप जू को बालक बसंत ताहि,
प्रातहि जगावत गुलाब चटकारी दै ॥७४॥

वसंत ऋतु का अलंकृत वर्णन है। वसंत को मदन महीप का बालक कहा गया है। बालक वसंत के जन्म पर उसका जिस प्रकार आदर-सत्कार किया जाता है, जिस प्रकार के लाड़-प्यार के साथ उसका पालन-पोषण किया जाता है उसका वर्णन सांगरूपक के माध्यम से किया गया है। वसंत-वर्णन-विषयक यह छंद समूचे नीतिकाव्य में अत्यन्त प्रसिद्ध है। पृथ्वीराज की वेलि में भी इसी प्रकार का वसंत-वर्णन मिलता है।

उर सौं लगी ही बधू बिधुर अधर चूमि,
मधुर सुधान बातैं सुनिबे सुभाव की।
बोलि उठी कोकिला त्यौं काकलिनु कलित,
कलापिन की कूकैं कल कोमल बिराव की।
आइ गईं झूकैं मंद मारुत की 'देव' नव-
मल्लिका मिलित मल पदुम के दाव की।
ऊखली सुबासु गृह अखिल खिलन लागीं,
पलिका के आस-पास कलिका गुलाब की ॥७५॥

बिधुर—काँपता हुआ। काकलिनु—काकली से, कूक से। कलापिन—मयूरियों की। बिराव की—ऊँचा स्वर। पदुम के दाव—कमलवन। ऊखली—फैल गई। प्रात:काल का वर्णन है। संयोग की स्थिति है।

फूलि उठ्यौ बृन्दावन, भूलि उठे खग, मृग
सूलि उठे उर बिरहागि बगराई है।
गुंजरैं करत अलि-पुंज कुंज-कुंज धुनि,
मंजु पिक-पुंज नूत मंजरी सुहाई है।
बाल बनमाल फूल-माल बिकसंत बिह-
संत सुखी ब्रज मैं बसंत-ऋतु आई है।
नंद के नँदन ब्रजचंद को बदन देखे,
सदन-सदन 'देव' मदन-दुहाई है ॥७६॥

ब्रज में कृष्ण के संसर्ग से सदा ही बसंत बना रहता है। बृन्दावन प्रफुल्लित रहता है, पक्षि-समूह मुग्ध और उन्मत्त बना रहता है। कुंज-कुंज में भौंरे गुंजार करते रहते हैं और आम्र-मंजरियाँ (नूतमंजरी) मद-संचार करती रहती हैं।

केसरि किंसुक औ' बरना कचनारीन की रचना उर सूली।
सेवती देव गुलाब मलै मिलि मालती मल्लि मलिंदनि हूली।
चंपक दाड़िम नूत महा उर पाँडर डार डरावनि फूली।
या मयमंत बसंत मैं चाहत कंत चल्यौ हमहीं किधौं भूली ॥७७॥

किंसुक—टेसू। बरना—पुष्प विशेष। सेवती—सेवन्तिका पुष्प। मलै—दक्षिणी पवन। मल्लि—बेला। मलिंदनि—भौंरों ने। चंपक—चंपा। दाड़िम—अनार। नूत—नूतन या आम्र। पाँडर—पीली चमेली। प्रकृति की उद्दीपनता का चित्रण है। बसंत ऋतु का वर्णन है।

स्याम के संग सदा हम डोलैं जहाँ पिक बोलै अलीगन गुंजैं ।
छाहन माहँ उछाहनि सों छहरैं जहाँ पीरी पराग की पुंजैं ।
बोलिन मैं रस केलिन कै कवि देव करो चित की गति लुंजै ।
कालिंदी कूल महा अनुकूल तैं फूलति मंजुल बंजुल कुंजै ।।७८।।

उछाहनि सों—उत्साह से। छहरैं—फैलते हैं। लुंजैं—शिथिल पड़ जाती हैं। प्राकृतिक परिवेश यहाँ प्रणय के लिए अनुकूल बतलाया गया है। परिवेश वासन्ती प्रकृति का है।

आयौ बसंत लग्यौ बरसावन नैननि तें सरिता उमहै री ।
कौं लगि जीव छिपावै छपा मैं छपाकर की छबि छाइ रहै री ।
चंदन सों छिरकै छतियाँ अति आगि उठै दुख कौन सहै री ।
सीतल मंद सुगंध समीर बहै दिन दूगनि देह दहै री ।।७९।।

वसंत ऋतु विरहणी की व्यथा को नाना भाव से उद्दीप्त करती है। वासंती समीर, चंदन, चाँदनी सभी तो उसके विरहज्वर को तीव्रतर करते हैं। अलंकार—अतिशयोक्ति।

वेली नवेली लतानि सों केलि कै प्रात अन्हाइ सरोवर पावन ।
पिंजर मंजरिका छहराइ रजच्छत छाइ छपाइ छपावन ।
सीतल मंद सुगंध महा बपुरे बिरही बपुरीनि तपावन ।
आजु कौ आयौ समीर सखी री सरोज कँपाइ करेजौ कँपावन ।।८०।।

पिंजर—पीली। मंजरिका—मंजरी, बौर। छहराइ—छितरा कर, फैलाकर। छपाइ—छिपाकर। बपुरे—वेचारे। बपुरीनि—वेचारियों। कँपाइ—कँपाकर, कंपित करके। वासंती समीर की विरहोद्दीपकता का वर्णन है। अलंकार—रसवत।

होरी हरे हरे आइ गई हरि आए न हेरि हियो हहरैगी।
बानि बनी वन बागनि की कवि देव बिलोकि वियोग वरैगी।
नाँउ न लेहु वसंत कौ री सुनि हाय कहूँ पछिताय मरैगी।
कैसे कै जीहै किसोरी जो केसरि नीर सों बीर अबीर भरैगी।।८१।।

विरहिणी के लिए वसंत ऋतु और उसमें भी होली का पर्व विशेष रूप से पीड़ाप्रद होता है। वह तो अन्तःपुर में रहती है इतनी गनीमत है, अन्यथा वनों और उद्यानों की छवि देखकर वह दग्ध हो उठेगी। हे सखी! वसन्त का तो नाम भी मत लो! परन्तु यह सब चलेगा कब तक? उस दिन (होली को) जब सखियाँ केसर-नीर भरेंगी और अबीर खेलेंगी, उस प्रणयिनी की क्या दशा होगी!

फूले अनारन पाँडर डारन, देखत देव महाडरु माँचैं।
माधुरी झौरन अंब के वौरन भौंरन के गन मंत्र-से बाँचैं।
लागि उड़ै बिरहागिनि की कचनारन बीच अचानक आँचैं।
साँचे हुँकारि पुकारि पिकी कहैं नाचे वनैगी बसंत की पाँचैं।।८२।।

पाँडर—पीली चमेली। माधुरी—चमेली। झौरन—झुण्ड। इस छन्द में वसन्त का वर्णन है। अलंकार—द्वितीय चरण में उपमा।

आइ बसंत लग्यो बरसावन नैनन ते सरिता उमहै री।
कौ लगि जीव छमावै छपा मैं छपाकर की छबि छाई रहै री।
चंदन सों छिरके छतिया अति आग उठै उर कौन सहै री।
सीतल मंद सुगंध समीर वहै, दिन दूगुनी देह दहै री।।८३।।

वसन्त ऋतु में विरहिणी की दशा का वर्णन किया गया है। रजत-ज्योत्स्ना, चंदन, त्रिविध समीर आदि विरहिणी के शरीर को दुगना जला रहे हैं। प्रकृति का उद्दीपन रूप में चित्रण किया गया है।

माधुरी झौरनि फूलनि भौंरनि वौरनि-बौरनि बेलि बची है।
केसरि किसु कुसुम्भ कुरौ किरवार कनैंरनि रंग रची है।
फूले अनारनि चंपक-डारिन लै कचनारनि नेह तची है।
कोकिल रागनि नूत परागनि देखुरी, बागनि फागु मची है ।।८४।।

झौरनि—समूहों, गुच्छों में। किसु—किंशुक। कुरौ—कुरैया, एक जंगली वृक्ष जिसकी पत्तियाँ लंबी और लहरदार होती हैं। किरवार—अमलतास। तची—तप्त, गरम, तपी हुई। यह छन्द वसन्त ऋतु की प्रकृति का है जो अपनी नानावर्णी दीप्ति के कारण प्रकृति में फाग-क्रीड़ा या फाग के रंग का आभास करा रहा है। वसन्त में प्रकृति का उल्लासकारी रूप प्रत्यक्ष कराया गया है। अलंकार—अपह्नुति।

सँजोगिन की तू हरै उर-पीर बियोगिन के सँचरै उर-पीर।
कलीन खिलाइ करै मधु-पान, गलीन भरै मधुपान की भीर।
नचै मिलि बेलि वधूनि अचै सुरदेव नचावत आधि अधीर।
तिहूँ गुन देखिए दोष-भरो अरे सीतल मंद सुगन्ध समीर ।।८५।।

सँचरै—संचार करती है। मधुपान—मधुपों, भौंरों। अचै—पीती है। आधि—मानसिक रोग या व्यथा। इस छन्द में त्रिविध समीर को लेकर उक्ति की गई है। अलंकार—समासोक्ति, विरोधाभास और मानवीकरण।

प्यारी के प्रान समेत पिया परदेस पयान की बात चलावै।
देव जू छोभ समेत छपा छतिया मैं छपाकर की छवि छावै।
बोलि अली बन बीच वसन्त को मीचु समेत नगीच बतावै।
काम के तीर समेत समीर सरीर मैं लागत पीर बढ़ावै ।।८६।।

वियोग में प्रकृति किस कदर विरह-वर्धिनी होती है इसका वर्णन इस छन्द में किया गया है। छन्द के प्रत्येक चरण में सहोक्ति अलंकार है।

पावस प्रथम पिय ऐबे की अवधि सो जो,
आवत ही आवैं तो बुलाऊँ अति आदरनि ।
नाहीं तौ न हील होन दे री भील भावरनि,
ग्रीषम हो राखु खालो भाखु खल खादरनि ।
बीजुरी बरजु, कहु मेघ न गरजु,
इन गाजमारे मोर-मुख मोरि री निरादरनि ।
कंठ रोकि कोकिलानि, चोंच नोच चातकनि,
दूर करि दादुर, विदा करि री बादरनि ॥८७॥

यह बहुत ही सुन्दर छन्द है जिसमें विरहिणी वर्षा के उपकरणों के प्रति अपनी प्रतिक्रिया व्यक्त करती दिखाई गई है । पति परदेश में है और वर्षा से पहले आने का वचन दे गया है । नायिका अपनी सखी से कहती है कि वर्षा से पूर्व यदि प्रिय आ जाये तो ताल-तलैया, बिजली-मेघ, मोर-कोकिला, चातक-दादुर आदि का स्वागत है, नहीं तो हे सखी, तू इन सबको वरज दे, इन्हें लहकने, बहकने और शोर मचाने की कोई जरूरत नहीं । प्रकृति का यह वर्णन भी उद्दीपन रूप में ही हुआ है । गोपिका अथवा विरहिणी की इन उक्तियों में गहरी आन्तरिकता और मार्मिकता के दर्शन होते हैं ।

सुनिकैं धुनि चातक मोरन की चहुँ ओरन कोकिल कूकनि सों ।
अनुराग-भरे हरि बागन में सखि रागनि राग अचूकनि सों ।
कवि 'देव' घटा उनई जुनई वन भूमि भई दल दूकनि सों ।
रँगराती हरी हहराती लता झुकि जाती समीर के झूकनि सों ॥८८॥

यह प्रकृति-चित्रण-संबंधी छन्द है जिसमें वर्षा ऋतु का बहुत सजीव चित्रण हुआ है । ऊपरी दृष्टि से तो यह आलम्बन रूप में किया गया प्रकृति-चित्रण जान पड़ता है किन्तु छन्द का द्वितीय चरण बता रहा है कि दूती द्वारा कथित इन उक्तियों में प्रकृति का उद्दीपन रूप में चित्रण किया गया है ।

उतै तौ सघन घन घिरि कै गगन, इतै
बन-उपवन बने बनक बनाए हैं।
तैसेई उलहि आए अकुर हरित-पीत,
'देव' कहै बिबिध बटोहिन सुहाए हैं।
बोलैं इत मोर, उत गरजैं मधुर धुनि,
मानौ मैन-भूप जग जीति घर आए हैं।
अंबर बिराजै बर, अंबरन छाए छिति,
पीरे, हरे, लाल, ये जवाहर बिछाए हैं ।।८६।।

इस छन्द में वर्षा ऋतु का वर्णन किया गया है। तृतीय चरण की उत्प्रेक्षा द्वारा वर्ण्य को सजीव बनाने की चेष्टा की गई है।

सोग्वें सिन्धु सिधुर से, बंधुर ज्यौं बिंध्य गंध-
मादन के बन्धु से गरज गुरवानि के।
झमकारे झूमत, गगन घने घूमत,
पुकारे मुख चूमत पपीहा मोरवानि के।
नदी नद सागर डगर मिलि गए 'देव'
डगर न झूमत नगर पुरवानि के।
भारे जल-धरनि अँध्यारे धरनी-धरनि
धाराधर धावत धुमारे धुरवानि के ।।६०।।

वर्षा ऋतु के इस वर्णन में मेघों के घुमड़ने, गरजने, घूमने और झूमने, पृथ्वी के जलपूर्ण होने, मार्गों के असूझ या अदृश्य होने, पुरवैया के झकोरने आदि का दृश्य उपस्थित किया गया है। सिन्धुर—हाथी। बंधुर—झुका हुआ और नम्र। गंधमादन—श्माम वर्ण का एक पर्वत। गुरवानि—भारी। झमकारे—झमाझम बरसने वाले। मोरवानि—मोरों, मयूरों। डगर—रास्ता, मार्ग। मिलि गए—अदृश्य या असूझ हो गए। पुरवानि—छोटी बस्तियों के। अँध्यारे—काले। धरनी-धरनि—पहाड़ों के समान। धाराधर—मेघ। धुमारे—धुँए के रंग के। अलंकार—उपमा, अनुप्रास।

आस-पास पूरन प्रकास के पगार सूझैं,
बनन अगार डीठ गली ह्वै निबरते ।
पारावार पारद अपार दसौं दिसि बूड़ी,
बिधु बरम्हंड उतरात विधि बरते ।
सारद जुन्हाई जह्नु पूरन सरूप धाई,
जाई सुधा-सिंधु नभ सेत गिरिवर ते ।
उमड़ौ परतु जोति मंडल अखंड सुधा-
मंडल मही मैं इंदु-मंडल बिवरते ।।९१।।

पगार—घेरा, चहारदीवारी । अगार—घर, भवन । निबरते—निवृत्त होते, गुजर जाते । बिधु बरम्हंड—चंद्रमा-रूपी ब्रह्माण्ड । विधि बरते—विधाता के वरदान से । जह्नु—एक ऋषि । विवर—बिल, छिद्र । चन्द्रमा के रजत और अमृत प्रकाश से सम्पूर्ण सृष्टि उज्ज्वल हो उठी है । इस छन्द में शारदी ज्योत्स्ना के शुभ प्रकाश का स्वरूप अंकित हुआ है । अलंकार—रूपक ।

जागी न जुन्हैया यह आगी मदनज्वर की,
लागी लोक तीनो हियो हेरे हहरतु है ।
पारि परजारि जल जंतु जारि बारि बारि,
बारिधि ह्वै बाड़व पताल पसरतु है ।
धरनि तें धाइ झर फूटी नभ जाइ कहै,
देव जाहि जोवत जगत ज्यों जरतु है ।
तारे चिनगारे ऐसे चमकत चारौं ओर,
बैरी विधुमंडल भभूको सो बरतु है ।।९२।।

चन्द्रमा और चाँदनी विरहिणी को उद्विग्न कर रहे हैं । अतिशयोक्ति-पद्धति पर चलकर देव ने वियोगिनी के हृदय की सारी व्यथा को मूर्त्त करने की चेष्टा की है । यह पद्धति रीतिकाल में बहुत चली और आधुनिक काल तक चली आई । शंकर कवि के प्रसिद्ध छन्द **'शंकर नदी नद नदीसन के नीरन की भाप बन अंबर में ऊँची चढ़ जायेगी'** की प्रेरणा देव-जैसे कवियों की ऐसी अतिशयमूलक उक्तियों में देखी जा सकती है । अलंकार—अपह्नुति और अतिशयोक्ति ।

वा चकई कौ भयौ चित चीतौ, चितौति चहूँदिसि चाय सौं नाची ।
ह्वै गई छीन छपाकर की छवि जामिनि जोन्ह मनो जम-जाँची ।
बोलत बैरी बिहंगम 'देव' सु बैरिन के घर संपति साँची ।
लोहू पियौ जु बियोगिनो कौ, सु कियौ मुख लाल पिसाचिनि प्राची ।।९३।।

यहाँ पर एक विरहिणी नायिका की मनोदशा का प्रकृति पर आरोपण किया गया है । यदि इसे प्रकृति-चित्रण का छन्द कहना चाहें तो कहना पड़ेगा कि इसमें भावारोप शैली पर प्रकृति-चित्रण हुआ अन्यथा यह उत्कट ईर्ष्या से दह्यमान प्रणयिनी का चित्रण है जिसका प्रिय कभी-कभी उसे धोखा भी दे देता है । चकई=वह पक्षिणी जिसका रात्रि में प्रिय से वियोग होता है और दिन में मिलन—'चकई निसि बिछुरी दिन मिला । हौं दिन रात विरह कोकिला ।।' चकई यहाँ पर प्रणयिनी को व्यंजित करने वाली प्रतीक-स्वरूपा है । छीन—क्षीण । छपाकर—चन्द्रमा । बैरिन—(प्रतीक) सौत । संपति साँची—(प्रतीक) प्रियतम । प्राची—पूर्व दिशा । अन्तिम चरण में अभिव्यक्त रोष और आक्रोश अत्यन्त प्रखर है ।

अरुनि उदोत सकरन ह्वै अरुन नैन,
तरुन-तरुन तन तूमत फिरत है ।
कुंज कुंज केलि कै नवेली बाल बेलनि सौं,
नायक पवन वन भूमत फिरत है ।
अंब-कुल बकुल समीड़ि पीड़ि पाड़रनि,
मल्लिकानि मीड़ि घन घूमत फिरत है ।
दुमन-दुमन दल दुमत मधुप 'देव',
सुमन-सुमन मुख चूमत फिरत है ।।९४।।

अरुण—सूर्य । सकरन—किरण सहित । तरुन तरुन—वृक्षों । तन—ओर । तूमत—लाल होकर । अंब-कुल—आम के वृक्षों का समूह । बकुल—मौलसिरी । समीड़ि—मीड़ या मसल कर । पीड़ि—दबाकर, पीड़ा देकर, दबोच-कर । पाड़रनि—पाढ़र नाम का एक पेड़, लाल लोध । मल्लिकानि—मोतिया, बेला । दुमत—हिलाता हुआ, झुलाता हुआ । अलंकार—मानवीकरण । वायु की प्रकृति से की जाने वाली अठखेलियों का वर्णन है । निराला की 'जुही की कली' का स्मरण कीजिए ।

# रीति

जाके न काम न क्रोध विरोध न लोभ छुवै नहिं छोभ को छाहौ ।
मोह न जाहि रहै जग-बाहिर, मोल जवाहिर तौ अति चाहौ ।
बानी पुनीत ज्यौं देवधुनी रस आरद सारद के गुन गाहौ ।
सील-ससी, सविता-छविता, कविताहि रचै, कवि ताहि सराहौ ।।६५।।

इस छन्द में महाकवि के लक्षण बताए गए हैं । देव के अनुसार महाकवि को भी महानात्मा होना चाहिए । सामान्य इन्द्रियार्थों से ऊपर होना चाहिए । काम-क्रोध आदि दूषणों से मुक्त होना चाहिए । उसकी वाणी गंगा के समान पवित्र होनी चाहिए, रस-विगलित होनी चाहिए, उसे चन्द्रमा से शील या शीतलता वाला होना चाहिए, सूर्य-सा प्रभामय होना चाहिए । ऐसे ही कवि की कविता सराहनीय कही जा सकती है । अलंकार—उदाहरण, उपमा, यमक ।

'देव' सबै सुखदायक संपति, संपति कौ सुख दंपति जोरी ।
दंपति दीपति प्रेम-प्रतीत, प्रतीति की रीति सनेह-निचोरी ।
प्रीति जहाँ रस-रीति बिचार, 'बिचार' की बानी सुधारस बोरी ।
बानी कौ सार बखान्यौ सिंगार, सिंगार कौ सार किसोर-किसोरी ।।६६।।

इस छन्द में एकावली अलंकार के सहारे कवि एक पर एक उक्तियाँ बाँधता चला गया है । यह छन्द बहुत सुन्दर है और इसकी उक्तियाँ बहुत ही स्वाभाविक रूप से बँधती चली गई हैं । अंतिम चरण में पहुंचकर छन्द बहुत ही ललित हो उठा है और लालित्य के साथ-साथ देव की शृंगारप्रियता और राधाकृष्ण-प्रीति की अनन्यता भी झलके बिना नहीं रह सकी है—बानी कौ सार बखान्यौ सिंगार, सिंगार कौ सार किसोर-किसोरी ।

भोरही भौन मैं भावतो ग्रावत प्यारी चितै कै इतै दृग फेरे ।
बाल बिलोकि कै लाल कह्यौ रुहु काहे तें लाल बिलोचन तेरे ।
बोलि उठी सुनि कै तिय बोल सु देव कहै ग्रति कोप करेरे ।
काहू के रंग रँगे दृग रावरे, रावरे रंग रँगे दृग मेरे ।।९७।।

खंडिता के वर्णन में इस प्रकार की उक्तियों का विधान है । बिहारी के निम्नलिखित दोहे में यही भाव ग्रंकित हुग्रा है—

बाल कहा लाली भई, लोयन कोयन माहँ ।
लाल तिहारे दृगन की, परी दृगन मैं छाहँ ।।

(बिहारी)

मारग हेरति हौं कब को कहो काहे ते आये नहीं ग्रबहूँ हरि ।
ग्रावत हैं किधौं ऐहैं ग्रबै कवि देव कै राखे है काहू कछू करि ।
मोहूँ तें न्यारी को प्यारी गुपाल की हाय विचारिये री चित मैं धरि ।
जो रमनी रमनीय लगै बसि वाके रहै सजनी रजनी भरि ।।९८।।

प्रिय नायिका के प्रति परम ग्रनुरक्त है फिर भी वह ग्राया नहीं है । ज्यों-ज्यों उसके ग्राने में विलम्ब होता है नायिका की ग्रातुरता बढ़ती जाती है । उसकी चिन्ता पल-पल बढ़ती जाती है ग्रौर वह मन में तरह-तरह की ग्राशंकाएँ करने लगती है । उत्कंठिता नायिका है ।

घटा घहराति बिज्जु छटा छहराति ग्राधी
राति हहराति कोटि कीट रति रुंज लौं ।
हूकत उलूक बन कूकत फिरत फेरु
भूकत जु भैरौं भूत गावैं ग्रलि गुंज लौं ।
झिल्ली मुख मूँदि तहाँ बीछीगन गूँदि विष
व्यालनि को रूँदि कै मृनालनि के पुंज लौं ।
जाई वृषभान की कन्हाई के सनेह बस
ग्राई उठि ऐसे मैं ग्रकेली केलि कुंज लौं ।।९९।।

मदोन्मत्त हो सघन अँधेरी रात में वन-व्यालों और कीड़े-मकोड़ों और भयानक पशु-पक्षियों से डरे बिना जो प्रिय के पास निर्भीक भाव से अकेली ही पहुँचती है, वह सच्चे अर्थों में अभिसारिका है—जो घेरी मद मदन करि आपुहि पति पर जाइ।

घोरि घनी घनसार सों केसरि चंदन गारि कै अंग सम्हारै।
मोतिन माँग कै वार गुहै अरु हार गुहै बलि बेगि सँवारै।
देव कहै सब भेष बनाइ कै आइ कै फूलनि सेज सुधारै।
बैठी कहा उठि देखौ भटू हरि आवत हैं घर आज हमारै ॥१००॥

प्रिय के आगमन की खुशी में आत्म-सज्जा और सेज-सज्जा करने वाली वासकसज्जा नायिका का यहाँ पर चित्रण हुआ है।

मालिन ह्वै हरि माल गुहै चितवैं मुख चेरी भये चितचाइन।
पान खवावें खवासिन ह्वै कै सवासिन ह्वै सिखवैं सब भाइन।
बेंदी दै देव दिखाइ कै दर्पन जावक देत भए अब नाइन।
प्रेम पगे पिय पीत पटी पर प्यारी के पोंछि पसारी से पाँइन ॥१०१॥

इस छन्द में कृष्ण की उत्कट प्रियानुरक्ति का वर्णन है। नायिका स्वाधीना या स्वाधीनपतिका है। नायक उसके सारे काम करता है और नाना भाव से उसे प्रसन्न रखता है। वह उसके लिए मालिन, परिचारिका, खवासिन, सवासिन, नाइन आदि सभी कुछ तो है।

बालवधू के बिनोद बढ़ाइ भली विधि भूषन भेष बनावै।
चाइ सों चित्त प्रसन्न करै रस रंग मैं संग सयान सिखावै।
दै कै उराहनौ दोउन कौ मन राखि के देव दुहून मिलावै।
नाह सों नेह ततो निबहै जब भाग तें ऐसी सखी करि पावै ॥१०२॥

इस छन्द में उत्तम सखी के गुणों और लक्षणों का निरूपण किया गया है। जो नायिका का चित्त प्रसन्न करती रहे, उसकी वेशभूषा आदि से साज-सज्जा करती रहे, प्रणय के प्रसंगों में जो उसका मार्ग-दर्शन करती रहे तथा नायक के भी हृदय की बात जानकर दोनों के प्रणय-संबंधों को पुष्ट करती रहे, ऐसी सखी बड़े भाग्य से मिलती है।

देव जू की दूती वृषभान जू के भौन जाइ,
राधिका बुलाइ बहु बातनि खिलाइ कै।
हास रस सानी दुरि आँगन ते द्वार आनी
हित की कहानी कहि हिय सों मिलाइ कै।
हरे हँसि कह्यो कैसे सह्यो धौं परतु है
जैहैं नँदनंद तौ वियोग सी विलाइ कै।
बिरह बढ़ाइ प्रेम पद्धति पढ़ाइ चित
चोपहि चढ़ाइ दीनी मोहनै मिलाइ कै ।।१०३।।

विदग्ध दूती ने राधिका के घर जाकर उसके हृदय में कृष्ण से मिलने की ललक उद्दीप्त कर दी। उससे तरह-तरह की बातें कीं, उसका मन बहलाया, उसे प्रेम की कहानियाँ सुनाईं, उसे कृष्ण के नाना गुणों की कथाओं से अभिभूत किया और उसके हृदय में विरह के बीज बोकर चली गई। इस तरह उसने दोनों के मन का मेल करा दिया।

साँझ ही स्याम को लेन गई सु बसी बन मैं सब जामिनि जाइ कै।
सीरी बयार छिदे अधरा उरझे उर झाँखर झार मझाइ कै।
तेरी सी को करिहै करतूत हुती करिबे सो करी तै बनाइ कै।
भोरही आई भटू इत मो दुखदाइनि काज इतौ दुख पाइ कै ।।१०४।।

जिस दूती को नायिका ने कृष्ण को बुलाने के लिए भेजा था वह सारी रात जंगल में रही और सवेरे जब बिखरे हुए रूप-वेश में लौटी तो नायिका बड़ी ही विदग्धता से अपना अमर्ष व्यक्त कर रही है। उसके एक-एक वाक्य से ध्वनित होता हुआ उसका रोष देखने योग्य है।

द्वार तें दूरि करौ बहु वारनि हारनि बाँधि मृनालनि मार्‍यौ ।
छाँड़त ना अपनो अपराध असाधु सुभाव अगाध निहार्‍यौ ।
बैरिनि मेरी हँसैं सिगरी जब पाँइ परैं सु टरैं नहिं टार्‍यौ ।
ऐसे अनीठ सों ईठ कहै यह ढीठ बसीठिनि ही कौ बिगार्‍यौ ।।१०५।।

इस छन्द में धृष्ट नायक का वर्णन है जो बार-बार वर्जन करने पर भी अपराध करता ही रहता है, बाज नहीं आता। अपराध की याद दिलाने पर वह नायिका के पैर पड़ता है पर फिर भी अपकर्म किये ही जाता है। नायिका इस तथ्य से अवगत है कि इस ढीठ नायक को उसकी दूती ने ही बिगाड़ रखा है।

सौगुने सील सुभाइ भरे जिनके जिय औगुन एकु न पावै ।
मेरियै बात सुनै समुझै मनभावन मोहि महा मन भावै ।
देव कौ चित्त चितौनि न चंचल चंचलनैनी कितौ चितवावै ।
आँखिहू राखेहू ना खरकै हरि क्यों तिन्हैं लोक अलोक लगावै ।।१०६।।

यह छन्द नायक के उज्ज्वल चरित्र पर प्रकाश डालता है। वह नायिका की बात मानता है और उसके कथनानुसार ही आचरण करता है। औरों के लाख आकर्षित करने पर भी वह किसी की ओर देखता तक नहीं, फिर भी जाने क्यों, लोग उसे अपयश लगाते हैं।

पीत पटी लौं कटी लपटी रहै छैल छरी लौं खरी पकरी है ।
कान्ह के कंठ की कंठी भई बनमाल ह्वै बाल हिये पसरी है ।
कान लगी कवि देव ह्वै कुंडल बाँसुरी लौं अधरान धरी है ।
मूढ़ चढ़ी सिरमौर ह्वै री गहनो सब ग्वालि गोपाल करी है ।।१०७।

कृष्ण के प्रति नायिका की आसक्ति की अनन्यता देखने योग्य है। वह कृष्ण के अंग-अंग का वस्त्राभूषण बनी हुई है। कृष्ण के अंग-अंग के प्रति उसका मोह है। उसकी रीझ नीरन्ध्र है। कृष्ण ने भी उसे सिर चढ़ा रखा

है और उसे अपने कानों का कुण्डल और अधरों की वंशी बना रखा है। इस प्रकार के भाव अन्य कवियों ने भी उपस्थित किये हैं—

(क) होत रहै मन यौं मतिराम कहूँ बन जाइ बड़ौ तप कीजै।
हवै बनमाल गरैं लगियै अरु ह्वै मुरली अधरा रसु पीजै॥
(मतिराम)

(ख) मैं मनमोहन की मुरली भई, मेरे भए मुरलीधर माला।
(बिहारीलाल : बिजावर)

कालिह परीं लगि खेलत ही कबहूँ न कहूँ यह घूंघट काढ़्यौ।
आजु ही भौंह मरोरि चली तनु तोरि जनावत जोवन गाढ़्यौ।
नैननि कोटि कटाच्छ करै कवि देव सु बैननि कौ रस बाढ़्यौ।
नैकु चितै चितवै चितु दै तित मैन मनो दिन द्वैक तें ठाढ़्यौ॥१०८॥

यह छन्द नवल अनंगा का उदाहरण है। कल तक जो खेला करती थी, आज वह यौवन-सुलभ आचरण करने लगी है और उसकी बातों में भी फर्क आ गया है। जरा देखो तो उसकी तरफ; लगता है दो-एक दिन से उसमें कामदेव की प्रतिष्ठा हो गई है।

आजु रिसौहीं न सौंही चितौति कितौन सखी पति प्रेम पढ़ावै।
नाह सों नेह को नातौ न नेकु जऊ पर पाइ प्रतीति बढ़ावै।
पीठ दै बैठीं अमैठि सी डीठ कै कोइन कोप की ओप कढ़ावै।
तीर से तानि तिरीछे कटाछ कमान सी भामिनि भौंहैं चढ़ावै॥१०९॥

यह चित्र अत्यन्त रोषमयी नायिका का है जिसमें सहृदयता का पर्याप्त अभाव है तथा तमोगुण की जिसमें प्रधानता है। वह सीधे देखती ही नहीं, सखी मैं प्रेम-संबंध के स्थापन की सलाह देती है किन्तु उसका कोप ढीला होना ही नहीं जानता।

राति रहै रति मानि कहूँ अरु दोष भरी नित ही इत आवै ।
जो कहियै कि कहा है कहौ तब झूठी हजारक बातैं बनावै ।
और सी और के आगे कहै कवि देव जू मोरी सी मोहि सुनावै ।
या सठ को हटको न भटू उठि भोर की बार किवार खुलावै ॥११०॥

इस छन्द में शठ नायक का वर्णन है जिसकी प्रीति एकनिष्ठ नहीं है; जो झूठी-झूठी बातें बना-बनाकर हरएक को ठगता है। सबके सामने उनके जैसी बातें करता है और हरएक के प्रति अपनी निष्ठा और ईमानदारी जतलाता है। रात्रि जो अन्यत्र व्यतीत करता है और प्रातः अपनी प्रिया के समीप आता है।

## लीला

राखी न कलप तीनों काल बिकलप मेटि
कीनो संकलप, पै न दीनो जाचकनि जोखि ।
नाग, नर, देव महिमा गनत नन्दजू की,
माँगन जु आयौ, सो न आँगन ते गयौ रोखि ।
दए सब सुख, गए बन्दी न बिमुख देव-
पितर अनंदी भए नंदीमुख-मख पोखि ।
घरनि-घरनि सुर-घरनि सराहैं सबै,
धरनि मैं धन्य नन्द घरनि तिहारी कोखि ।।१११।।

कृष्णावतार पर नन्द और यशोदा के गुण-समूहों का इस छन्द में कीर्तन किया गया है। अलंकार—वीप्सा, यमक ।

मोर को मुकुट, कटि पीत पटु कस्यो, कैसी
केसावलि ऊपर बदन सरदिंदु के ।
सुन्दर कपोलन पै कुण्डल हलत, सुर
मुरली मधुर मिले हाँसी रस बिन्दु के ।
माँगती सुहाग, नाग-सुन्दरी सराहि भागु,
जोरे कर सरन चरन अरबिन्दु के ।
किंकिन रहनि ताल ताननि तननि देव,
नाचन गुबिंदु फन फननि फनिन्दु के ।।११२।।

इस छन्द में कालिया नाग को नाथने वाले श्रीकृष्ण की महिमामयी रूप-छवि का चित्र अंकित किया गया है। रूपक और अनुप्रास के साथ-साथ शब्दावली की अनुरणन-ध्वनि अत्यन्त प्रीतिकर है ।

ग्वालि गई इक ह्याँ की उहाँ मधि रोकि सुती मिसु के दधिदान कौ।
वा तो भटू वह भेंटी भुजा भरि नातौ निकासि कछू पहिचान कौ।
आई निछावर कै मनमानिक गोरस दै रस लै अधरान कौ।
वाही दिना ते हिये में गड़ौ वह ढीठ बड़ौ बड़री अँखियान कौ ॥११३॥

यह छन्द दान-लीला या दान-प्रसंग का है। एक ग्वालिनी के प्रणय-प्रसंग का वर्णन है और उस प्रसंग के परवर्ती प्रभाव का भी। तृतीय चरण में रूपक है।

गूजरी! ऊजरे जोबन कौ कछु मोल कहौ, दधि को तब्र दैहौं।
'देव' इतो इतराहु नहीं, ई नहीं मृदु बोल न मोल बिकै हौं।
मोल कहा अनमोल बिकाहुगी, ऐंचि जबै अधरा-रसु लैहौं।
कैसी कही, फिरि तौ कहौ कान्ह, अबै कछू हौं हूँ ककाकि सौं कैहौं ॥११४॥

इसे छन्द में दानलीला का प्रसंग वर्णित है। उस प्रसंग में कृष्ण और गोपिका की कुछ बातचीत या कहासुनी का चित्रग है। कृष्ण उसे छेड़ते हैं और कुछ अधिक प्रगलभता-भरी बातें करते हैं। गोपिका भी ढीठ है और निर्भीक। कृष्ण में पुरुषोचित असंयम है, गोपिका में स्त्रियोचित संयम। यह छन्द केशवदास के छन्दों में विन्यस्त कथन-प्रतिकथन प्रणाली का स्मरण कराता है।

कंपत हियौ, न हियौ कंपत हमारौ, क्यों
हँसी तुम्हैं अनोखी नेकु सीत में ससन देहु।
अंबर हरैया हरि अंबर उज्यारौ होत,
हेरि कै हँसै न कोई, हँसै तो हँसन देहु।
'देव' दुति देखिबे को लोयन मैं लागी लखौ,
लोयन मैं लाज लागी, लोयन लसन देहु।
हमारे बसन देहु, देखत हमारे कान्ह,
अबहूँ बसन देहु, ब्रज में बसन देहु ॥११५॥

इस छन्द मे पूरा वार्तालाप है कृष्ण और गोपियों का, तथा प्रसंग है चीर-हरण का। छंन्द का सारा सौन्दर्य कथनों-प्रतिकथनों के साथ-साथ प्रयुक्त शाब्दिक चमत्कार में है। अलंकार—यमक।

घोर तरु नीजन बिपिन तरुनीजन ह्वै
निकसीं निसंक निसि आतुर अतंक मैं।
गनैं न कलंक मृदु-लंकनि मयंक मुखी
पंकज-पगन धाईं भागि निसि पंक मैं।
भूषननि भूलि पैन्हे उलटे दुकूल 'देव'
खुले भुजमूल प्रतिकूल विधि बंक मैं।
चूल्हे चढ़े छाँड़े उफनात दूध-भाँड़े, उन
पूत छाँड़े अंक, पति छाँड़े परजंक मैं ।।११६।।

ब्रज की गोपियाँ कृष्ण की मुरली का नाद सुनकर कितनी आतुरता से कालिन्दी-तट की ओर भागती थीं। मार्ग की बनानी की उन्हें लेशमात्र भी परवाह न होती थी। सघन वन-प्रान्तर से बेतहाशा दौड़ती हुई वे कृष्ण की ओर खिची चली जाती थीं। नीजन—निर्जन। अतंक—भय, आतंक। मृदु लंकनि—कोमल कटि वाली। हड़बड़ी में वे कहीं के गहने कहीं पहन लेती हैं। वस्त्र भी सीधे की जगह उलटे ही धारण करके चल देती हैं। घर में क्या हो रहा है, क्या करना है इसकी उन्हें कोई सुध नहीं, कोई परवाह नहीं। इस छन्द में सानुप्रासिक पदावली के साथ यमक अलंकार तथा विलास और विभ्रम हाव दर्शनीय हैं।

जावद वृन्द जौ लेन पठाए न तौ धनु गोधनु लै सबु जैयै।
या लरिकाहि कहा करिहै नृप गोप-समूह सबै सँग ह्वैयै।
तौ ही लौं जीवनु मो ब्रज, जौ लगि खेलतु साथ लिए बलभैयै।
सर्वसु कंस हरौ न अभै, किन आँखिनु ओट करो न कन्हैयै ।।११७।।

इस छन्द में कंस द्वारा कृष्ण के बुलाए जाने पर यशोदा की मनोकथा का चित्रण है।

वार वड़े उमड़े जैवे को, हौं न तुम्हैं पठवों वलिहारी।
मेरे तौ जीवन देव यही धनु या ब्रज पाई मैं भीख तिहारी।
जानै न रीति अथाइन की नित गाइन मैं वनभूमि तिहारी।
याहि कोऊ पहिचानै कहा, कछु जानै कहा मेरौ कुंज विहारी ।।११८।।

कंस के बुलाने पर कृष्ण को भेजने के लिए यशोदा तैयार नहीं हैं। मातृ-हृदय के कुछ तर्क इस छन्द में दिये गए हैं।

## उद्धव-गोपी प्रसंग

रावरो रूप रह्यौ भरि नैननि बैननि के रस सों श्रुति सानौ।
गात मैं देखत गात तिहारोई बात तिहारोई बात बखानौ।
ऊधो हहा हरि सों कहियो तुम हौ न इहाँ यह हौं नहिं मानौं।
या तन तें बिछुरे तो कहा मन तैं अनतैं जु बसौ तब जानौं ।।११९।।

इस छन्द में प्रेम की एक ऊँची मनोभूमि का कवि स्पर्श कर सका है जिसमें प्रिय और प्रेमी एकाकार हो रहे हैं। यह उक्ति गोपिकाओं की है और उद्धव को निवेदित है।

जो न जी मैं प्रेम तब कीजै व्रत नेम
जब कंजमुख भूले तब संजम बिसेषिये।
आस नहीं पी की तब आसनही बाँधियतु
सासन के सासन को मूँदि पति पेखिये।
नख तें सिखा लौं सब स्याम मई वाम भई
बाहिर हू भीतर न दूजो देव देखिये।
जोग करि मिलौ जो वियोग होई बालम सों
ह्या न हरि होइ तब ध्यान धरि देखिये ।।१२०।।

यह बहुत ही सुन्दर छन्द है और उद्धव-गोपी प्रसंग का जान पड़ता है। गोपियों की उक्ति है कि यम, नियम, आसन, प्राणायाम, संयम आदि प्रेमी के लिए नहीं हुआ करते। जिसके हृदय में प्रियतम सदा बसा हुआ है, जिसका प्रिय से वियोग ही नहीं है, उसे योग की भला क्या आवश्यकता है? यह बहुत ही सुन्दर सशक्त और मार्मिक उक्ति है। देव की सामर्थ्य का बोध कराने वाले छन्दों में से यह एक है।

मोहन भाइ भये मथुरापति देव महा पद सों मदमातो ।
कोरे परे अब कूबरी के हरि याते कियो हमसों हित हातो ।
गोकुल गाँव के गोप गरीब हैं बाँसु बराबर ही को इहाँ तो ।
बैठि रहौ सपनेहू सुन्यो कहुँ राजनि सों परजानि सों नातो ।।१२१।।

इस छन्द में कृष्ण के न आने से खिन्न और कुब्जा की प्रणय-कथाएँ सुन-सुनकर विक्षुब्ध हुईं गोपियों के व्यंग्य वचन अंकित हुए हैं। भाषा की मुहावरेदानी और व्यंजकता देखने योग्य है।

को हमको तुमसे तपसी विनु जोग सिखावन आइहै ऊधौ ।
पै यहि पूछिये जू उनको सुधि पाछिली आवति है कबहूँ धौं ।
एक भली भई भूप भये अरु भूलि गये दधि माखन दूधौ ।
कूबरी सी अति सूधी वधू को मिल्यौ वर देव जू स्याम सो सूधौ ।।१२२।।

इस छन्द में गोपियाँ कृष्ण पर अनेक व्यंग्य करती हैं। उनका मन खट्टा हो गया है। ब्रजवासी कृष्ण से मथुरावासी कृष्ण भिन्न हो गए हैं। वे तो अब मथुराधिपति हैं। गोपियाँ कहती हैं हमारी याद करना तो दूर, हम उनकी कोई हैं, यह भी उन्हें शायद ही याद हो। वे कहती हैं कि एक तो बढ़िया बात यह हुई है कि कृष्ण जो माखन-दही चुराया करते थे और गोरस आदि का दान माँगते फिरते थे वे अब राजा हो गए हैं; और दूसरी बढ़िया बात यह हो गई है कि उन्हें अब कुब्जा-जैसी सीधी बहू मिल गई है। गहरे व्यंग्य से यह छन्द आपूर है।

## भक्ति, वैराग्य एवं तत्त्व-चिन्तन

कोऊ कहौ कुलटा कुलीन अकुलीन कहौ
कोऊ कहौ रंकिनि कलंकिनि कुनारी हौं।
कैसो नरलोक परलोक वर लोकनि में
लीन्हीं मैं अलीक लोक-लोकनि तें न्यारी हौं।
तन जाऊँ मन जाऊँ 'देव' गुरुजन जाऊँ
प्रान किन जाउ, टेक टरति न टारी हौं।
बृन्दाबन वारी बनवारी की मुकुटवारी
पीत पटवारी वाही मूरति पै वारी हौं ।।१२३।

यहाँ पर गोपिका की अविचल रूपासक्ति, प्रेमासक्ति अथवा भक्ति-भावना के दर्शन होते हैं। वह कृष्ण के रूप की दीवानी होकर अपना सब-कुछ छोड़ बैठी है। लोकलज्जा, निंदा, कलंक, कुल-परिवार यहाँ तक कि प्राणों की भी उसे परवाह नहीं है। अपने आराध्य के प्रति ऐसी अनन्य निष्ठा और तड़प से प्रेरित होने के कारण ही यह छन्द इतना मार्मिक बन पड़ा है। देव का यह छन्द बहुत प्रसिद्ध है। इसे देव की निजी प्रीति और भक्ति का भी व्यंजक कहा जा सकता है।

कथा मैं न, कंथा मैं न, तीरथ के पंथा मैं न,
पोथी मैं न, पाथ मैं न, साथ की बसीत मैं।
जटा मैं न मुण्डन न, तिलक त्रिपुण्डन न,
नदी-कूप-कुण्डन अन्हान दान-रीति मैं।
पैठ-मठ-मण्डल न, कुण्डल कमण्डल न,
माला-दण्ड मैं न, 'देव' देहरे की भीति मैं।
आपु ही अपार पारावार प्रभु पूरि रह्यो,
पाइए प्रगट परमेसुर प्रतीति मैं ।।१२४।।

परमेश्वर की प्राप्ति हृदय की प्रीति से ही संभव है। हृदय में ही उसका निवास है और हृदय में ही वह मिलता है। जहाँ तक ईश्वर-प्रेम या भक्ति के आडंबरों का प्रश्न है, ईश्वर उनसे मिलता नहीं। वेशभूषा एक विशेष प्रकार की करने से ईश्वर हमारे निकट आ जाता हो, ऐसी बात नहीं है। विशुद्ध प्रेम से ही वह प्राप्त किया जा सकता है।

भूलि हूँ कढ़ै जो कटु बोल, तौ कढ़ाऊँ जीभ,
छार डारौं आँखिन की आँसू झलकनि पै।
कौन कहै कैसी सौति सो तौ ठकुरायनि,
लिखी है ब्रज-बालन के भाल फलकनि पै।
ह्वै रहौं नजीकी पै न जी की दुचिताई गहौं,
पी की प्रानप्यारी लहौं नीकौ ललकनि पै।
दूजो नहिं देव, 'देव' पूजौं राधिका के पद,
पलक न लाऊँ धरि लाऊँ पलकनि पै ॥१२५॥

ब्रजांगनाओं में पारस्परिक ईर्ष्या का अभाव है। सच्चे भक्त को भक्त से ईर्ष्या नहीं हुआ करती। सभी जीवात्माएँ परमात्मा के प्रति लगाव रखती हैं परन्तु वे पारस्परिक द्वेष से आक्रांत नहीं होतीं। यहाँ पर यही दिखलाया गया है। राधा प्रत्येक गोपिका के सिर-आँखों है। उसकी सी प्रणय-पिपासा, अनुरक्ति और निष्ठा औरों में नहीं। पर औरों को उसके प्रति द्वेष या दुर्भावना नहीं। इसी से सिद्ध है कि गोपियों का प्रेम लौकिक भूमिका पर नहीं था। अलंकार—रूपक, यमक।

हौं ही ब्रज बृन्दावन मोहिं में बसत सदा
जमुना-तरंग स्यामरंग अवलीन की।
चहुँ ओर सुन्दर सघन बन देखियतु,
कुंजनि में सुनियतु गुंजनि अलीन की।
बंसीबट-तट नटनागर नटतु मो मैं,
रास के विलास की मधुर-धुनि बीन की।
भरि रही भनक, बनक ताल-तानन की
तनक-तनक तामैं झनक चुरीन की ॥१२६॥

इस छन्द में भक्त अपने आराध्य, उसकी रसकेलि और उसके रसलोक को स्वयं से अभिन्न समझता है। इसमें भक्ति-भावना का गाढ़-गंभीर स्वरूप झलकता है। अवलीन—अवलियाँ, पंक्तियाँ। अलीन—भौंरों। नटतु—नृत्य करते हैं। मो मैं—मुझमें। भनक—आहट, आवाज़। बनक—वेश, सौन्दर्य। तनक-तनक—थोड़ी-थोड़ी। झनक—झनझनाहट, आवाज़। चुरीन की—चूड़ियों की।

पायन नूपुर मंजु बजै, कटि किंकिन मैं धुनि की मधुराई।
साँवरे अंग लसै पटपीत, हियें हुलसै बनमाल सुहाई।
माथे किरीट, बड़े दृग चंचल, मंद हँसी मुखचंद-जुन्हाई।
जै जग-मंदिर-दीपक सुन्दर श्री ब्रज-दूलह देव सहाई ॥१२७॥

इस छन्द में श्री कृष्ण का स्तवन है। इसे मंगलाचरण का छन्द भी कहा जा सकता है तथा मंगलाचरण के तीनों प्रमुख प्रकारों—नमस्क्रियात्मक या गुणस्तवनात्मक, वस्तुनिर्देशात्मक और आशीर्वादात्मक—का इसमें समाहार हो गया है। देव कवि ने इसमें आराध्य का रूप-चित्रण और गुण-कथन तो किया ही है, 'जग-मंदिर-दीपक' कहकर रूपक के माध्यम से माहात्म्य-गान भी किया है।

सूनो कै परम-पदु, ऊनों कै अनंत मदु,
दूनौ कै नदीस नद इन्दिरा फुरै परी।
महिमा मुनीसन की, संपति दिगीसन की,
ईसन की सिद्धि ब्रज-बीथि बिथुरै परी।
भादौं की अँधेरी अधराति, मथुरा के पथ,
आई मनोरथ देव देवकी दुरै परी।
पारावार पूरन, अपार परब्रह्म रासि
जसुदा के कोरे एक बारक कुरै परी ॥१२८॥

परमपद—मोक्ष। ऊनों कै—कम करके। इन्दिरा—लक्ष्मी। ईसन—ऐश्वर्यशाली। बिथुरै परी—फैली पड़ती है। कोरे—गोद में। बारक—बालक।

कुरै परी—डाल दी, भर दी। भादों की अँधेरी अर्धरात्रि में श्री कृष्ण का देवकी की कोख से जन्म कोई साधारण घटना नहीं है। सृष्टि की समस्त समृद्धियाँ कृष्ण के साथ-साथ ब्रज में आकर निवास करने लगती हैं। कृष्णावतार को लेकर ऐसा समर्थ छन्द ब्रजभाषा का कोई दूसरा कवि नहीं लिख सका है। छन्द की गरिमा और प्रवाह दर्शनीय है।

औचक अगाध सिंधु स्याही कौ उमँगि आयौ
तामें तीनों लोक बूड़ि गये एक संग मैं।
कारे-कारे कागद लिखे ज्यों कारे आखर
न्यारे करि बाँचै कौन नाचै चित भंग मैं।
आँखन में तिमिर अमावस की रैनि अरु
जंबूरस बूंदि जमुना-जल-तरंग मैं।
यों ही मन मेरौ मेरे काम कौ न रह्यौ 'देव'
स्यामरंग ह्वै करि समान्यौ स्याम रंग मैं ॥१२६।

यहाँ पर श्री कृष्ण के प्रति गोपिका की (कवि की) अनुरक्ति का वर्णन है। कृष्ण का मोहक श्यामवर्ण ही चतुर्दिक् गोचर हो रहा है। उसमें सृष्टि के अन्य उपकरणों का अस्तित्व तो समाप्त हो ही गया है, स्वयं कवि गोपी प्रेमी अथवा प्रेमिका भी अनस्तित्ववाद हो गए हैं वैसे ही जैसे जामुन का रस-बिन्दु यमुना की जलधारा में मिलकर अस्तित्वशेष हो जाता है। कवि का मन श्याम वर्ण में मिलकर श्याम ही हो जाता है।

भावाभिव्यक्तिगत वैषम्य के लिए बिहारी की इन पंक्तियों से देव की उक्ति की तुलना कीजिये—

या अनुरागी चित्त की, गति समुझै नहिं कोय।
ज्यौं-ज्यौं बूड़ै स्याम रँग त्यौं-त्यौं उज्ज्वल होय॥

यहाँ पर श्याम वर्णच्छटा का ही सर्वदिक् प्रसार प्रधान हो उठा है। श्याम वर्ण के चाक्षुष बिंब देखे जा सकते हैं।

पावक मैं धसि आँच लगै न, बिना छत खाँडे कि धार पे धावै।
मीत सों भीत, अभीत अमीत सों, दुक्ख सुखी, सुख मैं दुख पावै।
जोगी ह्वै आठ हू जाम जगै, अठ जामनि कामनि सौं मनु लावै।
आगिनो पाछिलो सोचि सबै फल कृत्य करै, तब भृत्य कहावै ॥१३०॥

भृत्य अर्थात् दास या सेवक होना कोई आसान बात नहीं। विपत्तियों को सहना, संकट में काम आना, दुःख-सुख से निरपेक्ष रहना, योगी के समान कठोर जीवन का व्रत लेना तथा आठों पहर कर्म-सन्नद्ध रहना और आगा-पीछा सोच कर काम करना—ये सारे गुण जिस व्यक्ति में एकत्र हों, वही सेवक या दास कहला सकता है। सेवा महान् धर्म और व्रत है। हर कोई इसके योग्य नहीं कहा जा सकता। अलंकार—विरोधाभास।

प्रेम-पयोधि परौ गहिरे अभिमान कौ फेन रह्यौ गहि रे मन।
कोप-तरंगनि सो बहि रे पछिताय पुकारत क्यों बहिरे मन।
'देवजू' लाज-जहाज तें कूदि रह्यौ मुख मूंदि अजौं रहि रे मन।
जोरत तोरत प्रीति तुहीं, अब तेरी अनीति तुहीं सहि रे मन ॥१३१॥

पयोधि--समुद्र। फेन—निस्सार वस्तु। अलंकार—रूपक प्रथम, द्वितीय और तृतीय चरण; यमक प्रथम और द्वितीय चरण। इस छन्द में कवि ने अपने मन या मनुष्य के मन को फटकारा है।

तेरो कह्यौ करि-करि जीवन रह्यौ जरि-जरि
हारी पाँय परि-परि तऊ तै न की सँभार।
ललन बिलोकि 'देव' पलन लगाये तब
यौं कल न दीनी तैं छलल उछलन हार।
ऐसे निरमोही सों सनेह बाँधि हौं बँभाई
आपु बिधि बूड़यौ माँझ बाधा-सिंधु निरधार।
एरे मन मेरे तैं घनेरे दुख दीन्हें पल
एकैबार देकैं तोहि मूँदिमारौं एकै बार ॥१३२॥

इस छन्द में भी आत्म-निरीक्षण करता हुआ कवि अपने मन को लताड़ रहा है। मनुष्य मन की प्रवृत्तियों के ही वश में होकर अनगिनत अकरणीय कर्म करता है और परिणामस्वरूप असंख्य दुःख सहता है। ऐसे मन का दमन आवश्यक है। कबीर आदि इसी लिए कह गए हैं—

**मैंसंता मन मारि रे, नान्हा करि करि पीस ।**
**तब सुख पावै सुन्दरी, ब्रह्म झलक्कै सीस ।।**

सँभार—चिंता, परवाह । छलल—चंचल । बँभाई—चक्कर खाया । निरधार—निश्चय । अलंकार—तृतीय चरण में रूपक ।

ऐसो जो हौं जानतौ कि जैहै तूं विषै के संग
एरे मन मेरे हाथ-पाँव तेरे तोरतौ ।
आजुलौं हौं कत नरनाहन की नाहीं सुनि
नेह सो निहारि हारि बदन निहोरतौ ।
चलन न देतौ 'देव' चंचल अचल करि
चाबुक-चितावनीन मारि मुँह मोरतौ ।
भारी प्रेम-पाथर नगारौ दै गरे सों बाँधि
राधावर-बिरद के बारिधि मैं बोरतौ ।।१३३।।

देव का यह छन्द बहुत ही प्रसिद्ध है जिसमें चंचल मन को ठोंक-पीटकर ठीक करने का कवि ने संकल्प किया है । अंतिम चरण काव्यात्मकता की दृष्टि से अत्यंत उत्कृष्ट है । चेतावनियों के चाबुक, प्रेम के पत्थर और बिरद के बारिधि में सांगरूपक का निर्वाह हुआ है ।

हाय दई यहि काल के ख्याल मैं फूल-से फूलि सबै कुम्हिलाने ।
'देव' अदेव बली बल-हीन चले गए मोह की हौंस हिलाने ।
या जग बीच बचे नहिं मीचु पै, जे उपजे ते मही मैं मिलाने ।
रूप, कुरूप, गुनी, निगुनी, जे जहाँ जनमे, ते तहाँई बिलाने ।।१३४।।

इस छन्द में संसार की नश्वरता वर्णित हुई है । मृत्यु ने हरएक को खा लिया—परम अशक्त और परम सशक्त सभी को । अभिमान करके कोई बचा नहीं । अभीष्ट अभिप्राय यह है कि सद्गुणों का विकास करके और सत्कर्मों में प्रवृत्त होकर मनुष्य को अपने जीवन के अभ्युदय के मार्ग पर अग्रसर होना चाहिए ।

बाग्यौ बन्यौ जरतार कौ तामहिं ओस कौ हार तन्यौ मकरी नैं ।
पानी मैं पाहन-होत चल्यौ चढ़ि कागद की छतुरी सिर दीनै ।
काँख मैं बाँधि कै पाँख पतंग के देव सुसंग पतंग को लीनै ।
मोम के मंदिर माखन कौ मुनि वैठ्यौ हुतासन आसन कीने ।।१३५।।

देव का यह छन्द अत्यन्त प्रसिद्ध है। इसमें बताया गया है कि मनुष्य का शरीर उस बाग्यौ अर्थात् शोभा-वस्त्र की भाँति है जिस पर ज़री का काम किया हुआ होता है। उसने ओस के (शीघ्र ही विनष्ट होने वाले) हार पहन रखे हैं। वह पाहन (पत्थर) जैसा असमर्थ है। पत्थर का जहाज पानी में नहीं तैर सकता। मनुष्य भी आँधी-तूफान से भरे संसार-सागर में अत्यन्त क्षुद्र साधनों (कागद की छतुरी) के सहारे संतरण करना चाहता है जो सर्वथा असंभव है। वह चाहता है कि काँख में पतंगे (परवाने) के परम अशक्त पंखों के सहारे पतंग अर्थात् सूर्य तक पहुँच जाये। मोम के मंदिर (संसार) में माखन का मुनि (मनुष्य) हुतासन (अग्नि) पर आसन लगाकर बैठा हुआ है अर्थात् जो सर्वथा असंभव है उसे करना चाहता है। अभिप्राय यह है कि मनुष्य परम अशक्त है, वह असंभव को संभव करना चाहता है। उसे लोक-मार्ग का त्याग करना पड़ेगा, परमोच्च अभ्युदय के लिए भिन्न मार्गों का सहारा लेना पड़ेगा—भक्ति, वैराग्य आदि का। अलंकार—विरोधाभास और रूपक।

जौ लगि जीवन है जग मैं नहिं तौ लगि जीव सुभाव टरैगौ ।
देव यहै जिय जानिये जू जन जो करि आयौ है सोई करैगौ ।
कोटि करौ कौउ प्रान हरे बिनु हारिल की लकड़ी न हरैगौ ।
भूले हू भौंर चलावै न चित्त जो चम्पक चौगुने फूल फरैगौ ।।१३६।।

यह छन्द मनुष्य के स्वभाव को लक्ष्य करके लिखा गया है। जिसकी जो आदत होती है वह छूटती नहीं; और जिसका जैसा स्वभाव होता है वह भी छूटता नहीं। व्यंजना यह है कि प्रेम करना मेरा स्वभाव है और वह अच्छा हो या बुरा, छूटेगा नहीं।

काम पर्‌यौ दुलही अरु दूलह, चाकर यार ते द्वार ही छूटे ।
माया के बाजने बाजि रए, परभात ही भातखवा उठि बूटे ।
आतसबाजी गईं छिन में छुटि, देखि अजौं उठि कै अँखि फूटे ।
देव दिखैयन दाग बनें रहे, बाग बने ते बरोठेई लूटे ।।१३७।।

मनुष्य को जीवन के वास्तविक सम्बन्धों को पहचानना चाहिए । आडम्बरों के फेर में नहीं पड़ना चाहिए । बाजे और आतिशबाजी और फुलवारी तो ऊपरी चीजें हैं और अल्पकालिक हैं । इनका महत्त्व सतही प्रदर्शन मात्र तक है । यह छन्द मनुष्य के लिए प्रबोधन के रूप में है । बाजने, भातखवा, चाकरयार, आतसबाजी, अँखिफूटे, दिखैयन और बाग आदि के लाक्षणिक या प्रतीकात्मक अर्थ भी लिये या किये जा सकते हैं ।

आवत आयु कौ द्यौस अथौत, गए रबि यों अँधियारिए ऐहै ।
दाम खरे दै खरीदु खरौ गुरु, मोह की गोनी न फेरि बिकैहै ।
देव छतीस की छाप बिना, जमराज जगाती महा दुख दैहै ।
जात उठी पुर देह की पैंठ, अरे बनिये बनियै नहिं रैहै ।।१३८।।

जीवन अधिक दिन का नहीं । मोह का धंधा अधिक समय चलने वाला नहीं, इसलिए सही गुरु की तलाश कर और संसार के प्रति लिप्सा की जगह वैराग्य का भाव रख, अन्यथा यमराज तुझे बहुत दुःख देगा । शरीर की पैंठ (बाज़ार) हमेशा चलने वाली नहीं । वह उठ जाय, इसके पहले ही हे मनुष्य, तू सचेत हो जा ! अलंकार—रूपक और यमक । अनेक प्रतीकों का यहाँ भी प्रयोग हुआ है ।

जानिए न जात पहिचानिए न आवत,
बितीत्यौ दिन-राति पै न रीत्यौ परिजातु है ।
जगत प्रवाह पथ अकथ अथाह देव,
दया के निबाह कहूँ कोई तरि जातु है ।
केते अभिमानी भए पानी के बबूला, कोई
बानी बीजु धरम धरा पै धरि जातु है ।
सबद रसायनि के अरथ उपायनि,
अमर तरु कायनि अमर करि जातु है ।।१३९।।

इस संसार में कितने ही लोग आते-जाते रहते हैं—जल के बुद्बुद की भाँति, पर वे लोग मोह-लोभ-अभिमान आदि से ग्रस्त साधारण व्यक्ति होते हैं। पृथ्वी में धर्म का बीज वपन करने वाला कोई एकाध व्यक्ति ही होता है। जो रस-धर शब्दों के मूल अर्थों को संधान कर जीवधारी को अमर बना दे वह तो कोई विरला महापुरुष ही होता है। यह छन्द पौरुषवान, योग्य, सच्चरित्र और महान् व्यक्ति के लिए लिखा गया है। किसी-किसी ने इसे कवि के प्रति कथित छन्द भी माना है। अलंकार—रूपक, उपमा, यमक।

जो कछु पुन्य अरन्य जल स्थल तीरथ खेत निकेत कहावै।
पूजन-जानन औ' जप-दान अन्हान परिक्रम गान गनावै।
और किते व्रत नेम उपास अरंभु कै 'देव' को दंभु दिखावै।
हैं सिगरे परपंच के नाच जु पै मन मैं सुगि साँच न आवै ॥१४०॥

मन में पवित्र सत्य की प्रतिष्ठा ही सर्वाधिक आवश्यक है। तीर्थ-व्रत यज्ञ-जप, दान-स्नान, नियम-उपवास आदि व्यर्थ हैं, प्रपंच है, दांभिकों की क्रियाएं हैं। सच्चे मनुष्य के लिए और ईश्वर-भक्त के लिए मूलवस्तु है हृदय में सत्य-की प्रतिष्ठा। आडम्बरों का त्याग और वास्तविक धर्म की पहचान ही मुख्य वस्तु है।

वेदन हूँ गने गुन गनै अनगने भेद,
भेद बिन जाकौ गुन निरगुन हू यहै।
केतिक विरंच्यौ महा सुखन को संच्यौ जहाँ,
बंच्यौ ब्रज भूप सोई परब्रह्म भूप है।
सोई सुनि सुनि अवराधा अब राधा-जस,
जानत न देव कोई कहा धौं अनूप है।
तेज है कि तप है कि सील है कि संपति है,
राग है कि रंग है कि रस है कि रूप है ॥१४१॥

इस छन्द में ईश्वर के स्वरूप का निर्वचन किया गया है। अलंकार—यमक, वीप्सा, संदेह।

गुरुजन-जावन मिल्यौ न भयौ दृढ़ दधि,
मथ्यौ न विवेक-रई 'देव' जो बनायगौ ।
माखन-मुकुति कहाँ छाँड्यौ न भुगुति जहाँ,
नेह बिनु सिगरौ सँवाद खेह नायगौ ।
बिलखत बच्यौ मूल कच्यौ, सच्यौ लोभ-भाँड़े,
तच्यौ क्रोध-आँच, पच्यौ मदन सिरायगौ ।
पायौ न सिरावन सलिल छिमा छींटन सों,
दूध-सौ जनम बिन जानें उफनायगौ ॥१४२॥

इस छन्द में कथ्य को सांगरूपक के माध्यम से, और एक बहुत ही सुन्दर तथा अछूते सांगरूपक के माध्यम से, प्रस्तुत किया गया है । दूध-सा जन्म बिना जाने (अनजाने में ही) उफनकर बह गया ।

'देव' जिये जब पूछौ तो पीर कौ, पार कहूँ लहि आवत नाहीं ।
सो सब झूठ मते मत के बरु, मौन सोऊ सहि आवत नाहीं ।
ह्वै नद-संग तरंगनि मैं मन फेन भयौ गहि आवत नाहीं ।
चाहै कह्यौ बहुतेरौ कछू, पै कहा कहिए, कहि आवत नाहीं ॥१४३॥

संसार में पीड़ा और व्यथा, छल-फरेब और प्रपंच का ही आधिक्य है । सब लोग झूठ का धन्धा कर रहे हैं । साधारण मनुष्य इस स्थिति को सुधार नहीं पाता और इससे उबर भी नहीं पाता । वह भी एक प्रकार से प्रवाह-पतित हो उसी प्रकार का आचरण करने लगता है । क्या कहें ! कहने को तो बहुत है, पर कुछ कहते नहीं बनता !

है अभिमान तजें सनमान बृथा अभिमान को मान बहैए ॥
देव दया करै सेवक जानि सुसील सुभाय सलौनी लहैए ।
का मुनि कै बिन मोल बिकाय न बोलन कोइ को मोल न हैए ।
पैए असीस लचैए जो सीस लची रहिए तब ऊँची कहैए ॥१४४॥

इस छन्द में मनुष्य को अभिमान के त्याग तथा नम्रता को धारण करने का उपदेश किया गया है। मधुर और विनयशील वाणी का आकर्षण कुछ और ही होता है। महत्त्व अभिमान का नहीं, विनम्रता का है।

साहेब अंध, मुसाहेब मूक, सभा बहिरी, रँग रीझ कौ माच्यौ।
भूल्यौ तहाँ भटक्यौ भट औघट बूड़िबे कौ कोउ कर्म न बाच्यौ।
भेष न सूझ्यौ, कह्यौ समुझ्यौ नबतायौ सुन्यो न कहा रुचि राच्यौ।
'देव' तहाँ, निबरे नट की, बिगरी मति कौ सिगरी निसि नाच्यौ ।।१४५।।

इस छन्द में बिहारी ने अपने समसामयिक राजनीतिक, प्रशासनिक एवं सामाजिक वातावरण का सांकेतिक चित्रण किया है। न्याय-अन्याय का जहाँ विवेक समाप्त हो गया हो, शासन करने वाले और अधिकारी-वर्ग जहाँ अंधे, गूँगे और बहरे हो गए हों, वहाँ योग्य व्यक्ति की कदर किस प्रकार हो सकती है? अँधेरे का ही साम्राज्य रहेगा।

हैं उपजे रज-बीज ही तें बिनसे हैं सबै छिति छार कै छाँड़े।
एक-से देखु, कछु न विसेखु ज्यौं एकै उन्हारि कुँभार के भाँड़े।
तापर आपुन ऊँच ह्वै, औरन नीच कै पाय पुजावत चाँड़े।
वेदन मूँदि करी इन दूँदि, सु सूद अपावन पावन पाँड़े ।।१४६।।

रज-बीज—रज और वीर्य। बिनसे हैं—विनष्ट हुए हैं। छिति—पृथ्वी। छार—क्षार, राख। उन्हारि—रूपाकार, शकल-सूरत, आकृति। तापर—उसके ऊपर। चाँड़े—प्रचण्ड। वेदन मूँदि—वेदों के असली अभिप्राय को छिपाकर, अंट-संट अर्थ लगाकर। दूँदि—द्वन्द्व, झगड़ा। सूद—शूद्र। पाँडे—ब्राह्मण। इस छन्द से यह तथ्य व्यक्त होता है कि देव मनुष्य की समानता मे आस्था रखते थे और जाति या कुल की तथाकथित उच्चता-हीनता में विश्वास नहीं रखते थे। यह एक उल्लेखनीय तथ्य है जिसकी प्राप्ति रीतिकाल के अन्य कवियों में नहीं होती। इस दृष्टि से वे कबीर के कुछ निकट आ गए हैं।

मूढ़ कहैं मरिकैं फिरि पाइए, ह्याँ, जु लुटाइए भौन भरे कौ।
सो खल खोय खिस्यात खरे अवतार सुन्यौ कहुँ छारे परे कौ।
जीवत तौ ब्रत-भूख सुखौत, समीर महा सुर-रूख हरे कौ।
ऐसे असाधु असाधुन की बुधि, साधन देत सराध मरे कौ ॥१४७॥

इस छन्द में देव ने बहुत से प्रचलित विश्वासों का प्रत्याख्यान किया है। खल—दुष्ट। खोय—खोकर, गँवाकर। खिस्यात—खिसियाते हैं, लज्जानुभव करते हैं। 'अवतार सुन्यौ कहुँ छार परे कौ'—इस उक्ति की तुलना चार्वाक के इस कथन से कीजिये 'भस्मीभूतस्य देहस्य पुनर्जन्म न विद्यते।' सुखौत—सुखाते हैं। सुर-रूख—कल्पवृक्ष। सराध—श्राद्ध। इस तथा ऐसे अन्य छन्दों से स्पष्ट है कि देव बहुत सी प्रचलित रूढ़ियों और अंध-विश्वासों के विरोधी थे।

को तप कै सुरराज भयौ, जमराज कौ बंधन कौन खुलायौ।
मेरु मही मैं सही करिकैं, गथ ढेर कुबेर को कौन तुलायौ।
पाप न, पुन्य न, नर्क, न सर्ग, मरौ सुमरौ फिरि कौन बुलायौ।
झूठि ही वेद-पुरानन बाँचि, लबारन लोग भलेकैं भुलायौ ॥१४८॥

लबारन—झूठ का व्यापार करने वाले। भलेकैं—अच्छी तरह। गथ—संपदा। भुलायौ—भ्रम में डाल दिया। यहाँ पर देव कुछ स्वतन्त्रचेता व्यक्ति से जान पड़ रहे हैं। वे कुछ स्थापित मान्यताओं और मर्यादाओं की भर्त्सना-सी कर रहे हैं।

अग नग नाग नर किन्नर असुर सुर
प्रेत पसु पच्छी कोटि-कोटिन कढ़्यौ फिरै।
माया-गुन तत्त्व उपजत, बिनसत सत्त्व
काल की कला कौ ख्याल खाल मैं मढ़्यौ फिरै।
आपहीं भखत, भख, आपहीं अलख-लख,
'देव' कहूँ मूढ़, कहुं पंडित पढ़्यौ फिरै।
आपहीं हथ्यार, आप मारत, मरत आप
आपहीं कहार, आप पालकी चढ़्यौ फिरै ॥१४९॥

अग—जड़। कढ्यौ फिरै—निकले पड़ते हैं, पैदा होते हैं। इस छन्द का मूल कथ्य यही है कि इस सृष्टि में जो कुछ भी होता है उसके मूल में परमात्मा ही है।

मूढ़ ह्वै रह्यौ है, गूढ़ गति क्यों न ढूंढ़त है,
गूढ़चर इन्द्रिय अगूढ़ चार मारि दै।
बाहर हू भीतर निकारि अंधकार सब,
ग्यान की अगिनि सों अयान-बन बारि दै।
नेह भरे भाजन मैं कोमल अमल जोति,
ताकौ हू प्रकास चहुँ पुंजन पसारि दै।
आवै उमड़ा-सो मोह मेह घुमड़ा-सो 'देव',
माया कौ मड़ा-सो अँखियन तें उघारि दै ॥१५०॥

गूढ़चर—गुप्तचर। अयानबन—अज्ञान का जंगल। बारिदै—जला दे। पसारि दै—फैला दे। यहाँ पर मनुष्य को ऊर्ध्वगामी होने के लिए प्रेरित किया गया है। उमड़ा—घूम-घूम कर चारों ओर से फैल कर खूब घिरा या छाया हुआ। घुमड़ा—चक्कर, रोग, मूर्च्छा। मड़ा—मंडप, आच्छादक उपकरण। हमें ऐन्द्रिक आकर्षणों और उलझावों से मुक्त होने, अपने चतुर्दिक् फैले हुए अज्ञान के जाल को छिन्न करने, माया-मोह के मंडप को विनष्ट करने तथा प्रेम की ज्योति का प्रसार करने का संदेश या निर्देश दिया गया है। अंधकार, अज्ञानवन, नेहभरे भाजन, कोमल अमल ज्योति जैसे प्रतीकों के द्वारा कुछ सूक्ष्म संवेदनाओं को बहुत खूबसूरती से व्यंजित किया है। रूपक-जैसे प्रसाधनों का प्रयोग भी देखा जा सकता है।

तुहीं पंचतत्त्व, तुहीं सत्त्व रज, तम तुहीं
थावर औ जंगम जितेक भयौ भव मैं।
तेरे ये बिलास लौटि तोहीं मैं समान्यौ, कछू
जान्यौ न परत पहिचान्यौ जब जब मैं।
देख्यौ नहीं जात, तुहीं देखियतु जहाँ तहाँ,
दूसरौ न देख्यौ 'देव' तुहीं देख्यौ अब मैं।
सब की अमरमूरि, मारि सब धूरि कहै,
दूरि सबही तें भरिपूरि रह्यौ सब मैं ॥१५१॥

इस छन्द में ईश्वर की एकता, अद्वितीयता और सर्वव्यापकता का निर्वचन हुआ है। तुही—तूँ ही। थावर—स्थिर, जड़। जंगम—चेतन। बिलास—क्रीड़ा, विनोद। भरिपूरि—ओत-प्रोत।

# छन्दानुक्रमणिका


अग नग नाग नर किन्नर १४९
अनुराग के रंगनि रूप तरंगनि ३
अरुनि उदोत सकरन ह्वै ९४
आँखिन में पुतरी ह्वै रहै ४७
आइ बसंत लग्यो ८३
आई हौं देखि वधू इक ७
आगे आगे आसपास फैलति ६
आजु गई हुती कुंजन लौं ४९
आजु रिसौहीं न सौंही चितौति १०९
आयो बसंत लग्यो बरसावन ७९
आली झुलावति झूँकनि सों ५४
आवत आयु को द्यौस अथौल १३८
आस-पास पूरन प्रकास ९१
औचक अगाध सिंधु १२९
औरी कहा कोउ बाल बधू ४२
उज्ज्वल अखंड खंड ५७
उतै तो सघन घन ८९
उरसों लगी ही वधू ७५
एक तुही वृषभान सुता २१
ऐसी गुनी गरे लागत ही ५३
ऐसो जो हौं जानतो कि १३३
कंपत हियो न हियो कंपत ११५
कंत बिन बासर बसंत ६०

| | |
|---|---|
| कथा मैं न कंथा मैं | १२४ |
| कातिक पून्यो की राति ससी | ५ |
| कान भुराई पै कान न आनति | २८ |
| काम पइयो दुलही अरु दूलह | १३७ |
| कालि परों लगि खेलत ही | १०८ |
| काहू की वंक चितैबे की | ५० |
| केवली समूढ़ लाज | १५ |
| केस भाल भृकुटि | १४ |
| केसरि किंसुक औ कचनार | ७७ |
| कुंजनि के कोरे मनु | २५ |
| कोउ कहौ कुलटा कुलीन | १२३ |
| को तप कै सुरराज भयो | १४८ |
| को हमको तुमसे तपसी बिनु | १२२ |
| कौन के होइ न ही मैं हुलास | १२ |
| खंजन मीन मृगीन की | १७ |
| गंग तरंगिनि बीच बरंगनि | १३ |
| गुरुजन-जावन मिल्यो न | १४२ |
| गूजरी ! ऊजरे जोबन की | ११४ |
| गोकुल गाँव की गोपसुता | ३५ |
| गौने के चार चली दुलही | ४८ |
| ग्वालि गई इक ह्याँ की उहाँ | ११३ |
| घटा घहराति बिज्जु छटा | ६६ |
| घोर तरु नीजन बिपिन | ११६ |
| घोरि घनी घनसार सों केसरि | १०० |
| चंदन हैं चंद हूँ सो | ४६ |
| चाँदनी महल बैठी चाँदनी के | ५६ |
| चित दै चितऊँ जित ओर सखी | ४३ |
| जब तें कुँवर कान्ह | ६४ |
| जाके न काम न क्रोध | ६५ |
| जागी न जुन्हैया यह आगी | ६२ |
| जाती हो जो इत वे जो मिलै | ७० |
| जादव वृन्द जो लेन पठाए | ११७ |
| जा दिन तें वृजनाथ भटू | ७२ |
| जानिए न जात पहिचानिए | १३६ |

जाने न कोई जनायो न कान्ह ४४
जो कछु पुन्य अरन्य १४०
जो न जी मैं प्रेम १२०
जो लगि जीवन है जग मैं १३६
झहरि झहरि भीनी बूंद ६६
डार द्रुम पलना बिछौना नव ७४
तुही पंचतत्व तुहीं सत्व १५१
तेरी सी बेनी है स्याम अमा १०
तेरो कह्यो करि-करि १३२
त्रिबली तरंगनि निकट नाभि ८
दामिनि ह्वै रहिये मन आवत ३७
दूध सुधा मधु सिंधु १६
देखिबे को जिनको दिन राति ५२
देव कहै बिन कंत बसंत न ६७
'देव' जिये जब पूछी १४३
देव जू की दूती वृषभान १०३
'देव' न देखति हौं दुति २
देव मैं सीस बसायो १
'देव' सबै सुखदायक संपति ९६
द्वार तें दूरि-करी बहु बारनि १०५
धार में धाय धँसी १९
नेह सों नीचे निहारि ३०
पहिरो सतराइ रिसाइ सखी ३८
पायन नुपूर मंजु बजै १२७
पावक मैं बसि आँच लगै न १३०
पावरन पाँवड़े परे हैं ५८
पावस प्रथम पिय ८७
पीत पटी लौं कटी लपटी रहै १०७
प्यारी के प्रान समेत ८६
प्रेम-पयोधि परो गहिरे १३१
फटिक सिलानि सों ४
फूलि उठो वृन्दावन ७६
फूले अनारन पांडर डारन ८२
बँसुरी सुनि देखन दौरि चली ३१

| | |
|---|---|
| बहनी बघंबर में गूदरी | ६१ |
| बारयो बन्यो जरतार को | १३५ |
| बारे बड़े उमड़े सब जैबे को | ११८ |
| बाल को ज्योति बुलाइबे | ५६ |
| बाल बधू कें बिनोद बढ़ाइ | १०२ |
| बाल बधू के बिचार यही | ३४ |
| बिरह के धाम ताई बाम | ६२ |
| बेदन हूँ गनें गुन गनैं | १४१ |
| बेली नवेली लतानि सों | ८० |
| बैठी बहू गुरु लोगनि में | ५१ |
| बोली न आँखिन तानि | २३ |
| भूलि हूँ कहूँ जो कटु बोल | १२५ |
| भोर ही भोरे ही | २० |
| भोर ही भौन मैं भावतो | ६७ |
| मंदहास चंद्रिका को मंदिर | ११ |
| माखन सो मन दूध-सो जोबन | २७ |
| माधुरी भौंरनि फूलनि | ८४ |
| मारग हेरनि हौं कब की | ६८ |
| मालिन ह्वै धरि माल गुहै | १०१ |
| मूढ़ कहैं मरिकैं फिरि पाइए | १४७ |
| मूढ़ है रह्यो है गूढ़ गति | १५० |
| मेरेहु अंक जो आवै | ३३ |
| मैं सुनि कालिह परौं | २६ |
| मोर को मुकुट कटि पीत | ११२ |
| मोहन आइ भए मथुरापति | १३१ |
| मोही मैं वे किधौं हौं | २६ |
| मौन गह्यो कल कंठ कपोतनि | २२ |
| ये अँखियाँ बिनु काजर | १८ |
| राखी न कलप तीनों काल | १११ |
| राति रहै रति मानि कहूँ | ११० |
| राधिका कान्ह को ध्यान धरैं | ८३ |
| राधिका सी सुर सिद्ध सुता | २४ |
| राधे कही है कि तैं छमियो | ७१ |
| राधे के रूप निहारि सबै कबि | ६ |

| | |
|---|---|
| रावरो रूप रह्यो भरि नैननि | ११६ |
| रूठि रही दिन द्वैक तें भामिनी | ३६ |
| लाल विदेस सु बालबधू | ६८ |
| लोग लुगाइन होरी लगाई | ५५ |
| वा चकई को भयो | ६३ |
| वे बड़भाग भरे अनुराग | ४० |
| संग ना सहेली केलि करत | ४५ |
| सँजोगिन की तू हरै उर-पीर | ८५ |
| साँझ ही स्याम को लेन गई | १०४ |
| साँसनि ही सौं समीर गयो | ६५ |
| सुंदरता सुनि देव दुहूँ के | ३६ |
| सापने मैं गई देखन हौं | ४१ |
| साहेब अंध मुसाहेब मूक | १४५ |
| सुधाकर से मुख बानि सुधा | ६६ |
| सुनिकैं धुनि चातक मोरन की | ८८ |
| सूनो कै परम-पदु | १२८ |
| सोखे सिन्धु सिंधुर से | ६० |
| सौगुने सील सुभाइ भरे | १०६ |
| स्याम के संग सदा हम डोलैं | ७८ |
| हाय दई ! यहि काल के ख्याल में | १३४ |
| हार बिहार मैं टूटि परे | ३२ |
| हैं उपजे रज़-बीज ही तें | १४६ |
| है अभिमान तजे सनमान | १४४ |
| होरी हरे हरे आइ गई | ८१ |
| हौं ही ब्रज वृन्दावन | १०३ |
| हौं ही हौं और कि ये सब | ३३ |

